चौ०—दोनों मित्र परस्पर प्रीति। गये मेरु वंदन तज भीति॥ सिद्धकूट चैत्यालय वंदि। आये सब जन मन-आनंदि॥११॥ ताकी सखी जनाई सार। वेग स्वयंवर करो तैयार॥ भूरि भूप आये ततकाल माल रत्नशेखर गल डाल॥१२॥ धूमकेतु विद्याधर देख क्रोध कियो मनमांहि विशेख॥ कन्या काज दुष्टता धरी। विद्या बल बहु माया करी॥१३॥ युद्ध रत्नशेखरस्यों कर्यो। बहुत परस्पर विद्या धरी॥ जीत रत्नशेखर निरधार। पाणिग्रहण कियो व्यवहार॥१४॥ मदनमंजूषा रानी संग। आयो अपने गेह उमंग॥ वज्रसेनको कर नमस्कार। मात तात मन सुक्ख अपार॥१५॥ एक दिना मंदिर-गिरि योग। वन्दे मित्र सहित सब लोग॥ चारण मुनि वंदे निरधार। सुन्यो धर्म चित भयो उदार॥१६॥ हे मुनि पूर्वजन्म संबन्ध। दोनों के तुम कहो निबन्ध। तब मुनि कहैं सुनो चितधार। एक मृणाल नगर सुखकार॥१७॥ नृप मन्त्री इक तँह श्रुतकीर्ति। बन्धुमती वनिता अतिप्रीति॥ एक दिना वन क्रीडा गयो। नारी संग रमत सो भयो॥१८॥ पापी सर्प सो भक्षण करी। मंत्री मृतक लखी निज नारी॥ गयो विरक्त जिनालय जाय। दीक्षा लीनी मन हर्षाय॥१९॥ यथाशक्ति तप कुछ दिन कर्यो। पीछे भ्रष्ट भयो तप टर्यो॥ गृह आरम्भ करन चित ठन्यो। तब पुत्री सुख ऐसे भन्यो॥२०॥ तात जु मेरु चढ़े किहिं काज। फिर भवसिंधु पड़े तज लाज॥ यों सुन प्रभावती वचसार। मंत्री कोप कियो अधिकार॥२१॥ तब विद्याको आज्ञा करी। पुत्रीको ले वनमें धरी॥ विद्या जब वनमें ले गई। प्रभा-

वती मन चिन्ता भई ।।२२।। अरहत भक्ति चित्तमें धरी।
विद्या फिर आई खरी ।। हे पुत्री तेरा चित जहाँ। तेरा गोन
चाऊं तहां ।।२३।। पुत्री कही कैलाशके भाव। जिनदर्शन
अधिकहि चाव ।। पूजा करके बैठी वहां। पद्मावति सो
तहाँ ।।२४।। इतने मध्यम देव आइयो। प्रभावतीने प्रश्न
कियो ।। हे देवी कहिये किस काज। आये देवी देव
।।२५।। पद्मावति बोली वचसार। पुष्पांजलिव्रत है सु
भादों मास शुक्ल पचमी। पंच दिवस आरम्भ न
प्रोषध यथाशक्ति व्यवहार, पूजौ जिन चौवीसी सार। नानाविधि
के पुष्प जु लाय। करें एक माला जु बनाय ।।२७।। तीनकाल
वह माला देय। बहुत भक्ति सों विनय करेय ।। जपै जाप शुभ
मंत्र विचार। या विधि पंच वर्ष अवधार ।।२८।। उद्यापन
पुनि सार। चार प्रकार दान अधिकार ।। उद्यापनकी शक्ति
न होय। तो दूनो व्रत कीजै लोय ।।२९।। यह सुन प्रभावती
व्रत लियो। पद्मावती कृपाकर दियो। स्वर्ग मुक्ति फल
दातार। है यह पुष्पांजलि व्रत सार ।।३०।।

दोहा—पद्मावति उपदेशसों। लीनों व्रत शुभ सार।।
पृथ्वी पर सु प्रकाशिके, कियो भक्ति चितधार ।।३१।।
तप विद्या श्रुतकीर्तिने, पाई अति जु प्रचण्ड।
प्रभावती व्रत खण्डने; आई सो बलवंड ।।३२।।

चौ०—वासर तीन व्यतीते जबै। पद्मावति पुनि आई तबै।
सब भागी तत्काल। कियो सन्यासमरण तिस बाल ।।३३

—::: चौपाई :::—

विपुलाचल श्रीवीरकुमार । आये भविभवभंजनहार ॥ सुनि श्रेणिकनृप वन्दन गयो । सर्व लोक सँग आनंद भयो ॥२॥ श्री जिन पूजे गणधर चाव । स्तुति करी जोड कर भाव ॥ धर्मकथा तहँ सुनी विचार । दानशील तप भेद अपार ॥३॥ भव दुख घायक दायक शर्म । भाख्यो प्रभु दशलक्षण धर्म ॥ ताको सुनि श्रेणिक रुचि धरी । गुरुगौतम सों विनती करी ॥ दशलच्छनव्रत कथा रसाल । मुझको भाखहु दीनदयाल । तब गुरुगौतम गण धर कही । सुनि जिन धुनिमें भाखी वही ॥५॥ खंड धातुकी पूर्व विदेह मेरुतें दक्षिण दिशि तेह ॥ सीतोदा नदि तीर जु मही । पुरी विशालाख्या शुभ कही ॥६॥ भूपति प्रीतंकर तहँ बसै रानी प्रियकारिणी तस लसै ॥ सुता मृगांकरेखा तस जान । मतिशेखर तस मन्त्रि प्रधान ॥७॥ शशीप्रभा ताकी तिय सही । सुता काम सेना तस भई ॥ राजसेठ गुणसागर जान । तस तिय शील सुभद्रा मान ॥८॥ सुता मदनरेखा अवतरी । रूप कला गुण लक्षण भरी ॥ लक्षभद्रनामा कुतवाल । तस तिय शशिरेखा गुणमाल ॥९॥ रोहिणि कन्या ताकैं भई । चारों कन्या मिल सखि थई ॥ शास्त्र पढी इक गुरुके पास । बढ्यो सनेह परस्पर जास ॥१०॥ ऋतु वसन्त आयो निरधार । कन्या चारों वनहिं मझार ॥ गई सु देखे मुनिवर एक । वदन थुति कीनी सविवेक ॥११॥ चारों कन्या मुनिसों कही । तिय परजाय ज्यों छूटै सही ऐसो व्रत उपदेशहु अबै । जासों नरतन पावैं सबै ।१२। बोले मुनि दशलच्छण सार । यह व्रत किये होहु भवपार । कन्या बोली किहि

विधि करैं । किस दिनतैं यह व्रत हम धरैं ॥१३॥ तब गुरु बोले बचन रसाल । भादों मास करो सुखमाल ॥ शुक्लपंचमी दिनसों लेय । पंचामृत अभिषेक करेय ॥१४॥ पूजार्चन कीजै शुभ सही जिन चौबीस तनी सुख मही ॥ उत्तम क्षमा आदि सुखसार । दशमों ब्रह्मचर्य गुणधार ॥१५॥ तीन काल अति भक्ति करो तीनकाल पुष्पांजलि धरो । इह विधि दश बासर आचरो । नियमित व्रत शुभ कारज करो ॥ उत्तम व्रत दश अनशन किये । मध्यम व्रत कुछ कांजी लिये ॥ अथवा दश एकाशन करो । भूमि शयन ब्रह्मचर्य जु धरो ॥१७॥ या विधि दश बरसहिं लग करैं । भाव सहित व्रत-विधि अनुसरैं ॥ फिर व्रतका उद्यापन करैं दानसुपात्रन को विस्तरैं ॥१८॥ औषध अभय शास्त्र आहार । चार संघको दे चित धार ॥ रचि मण्डल पूजा कीजिये । छत्र चमर आदिक दीजिये ॥१९॥ जो उद्यापन की शक्ति न होय तो दूनो व्रत कीजै लोय । यह व्रत पुण्यतणो भंडार । क्रमसों परभव है शिवसार ॥२०॥ तब च्यारों कन्या व्रत लियो । भक्ति भाव लखि मुनिव्रत दियो ॥ यथाशक्ति व्रत पूरण करयो । उद्यापन विधिसो आचरयो ॥२१॥ अंतकाल वे कन्या चार । सुमिरण कियो पंच नवकार चारों मरण समाधि सु कियो । दशवें स्वर्ग जन्म तिन लियो ॥ सोलह सागर आयु लही । धर्मध्यान नित सेवैं सही ॥ सिद्धक्षेत्र सब करहि विहार । छायक सम्यक उदय अपार ॥२३॥ नाना विधि सुख भोगैं जहां । दुखका लेश न जानैं तहां । यह तो कथा रही इह ठौर । आगैं सुनो भई जो और ॥२४॥ सब द्वीपनमधि जम्बूद्वीप । दक्षिण लवण समुद्र समीप । भरतक्षेत्र राजत है

कल्याण गये निज थान ।। विविध देश में कियो विहार । दे उपदेश भव्यजन तार ।। कर्म अघाति किये सब नाश । सिद्धालय कीनो चिरवास ।।३७।। दशलच्छनव्रतको फल यही । पायो च्यारों कन्या मही ।। तातैं सब जन तनमन धार । दश लच्छन व्रत धारो सार ।।३८।। यह व्रत कर बहुजन सुर भये । सुरसुख भोग मुकतिमें गये । गुरु गौतम गणधर यह कही । कर श्रद्धान धरो व्रत यही ।। भट्टारक श्री नृपणवीर । तिनके चेला गुणगंभीर ब्रह्मज्ञानसागर सु विचार । कही कथा दशलच्छन सार ।।४०।। पढ़ै सुनै जो नर यह कथा । दशलच्छनव्रत धारै तथा । दशलच्छन शुप भावै जोय । सो अवश्य शिवतियपिय होय ।।

—इति दशलक्षणव्रतकथा समाप्त—

## १५१ सुगन्धदशमी व्रत कथा ।

चौपाई—वर्द्धमान वन्दों जिनराय । गुरु गौतम वन्दों सुखदाय ।। सुगन्धदशमीव्रत की कथा । वर्द्धमान सु प्रकाशी यथा ।।१।। मगध देश राजगृहि नाम । श्रेणिक राज करै अभिराम ।। नाम चेलना गृह पटरानि । चन्द्ररोहिणी रूप समान ।।२।। नृप बैठ्यो सिंहासन परै । वनमाली फल लायो हरे ।। कर प्रणाम वच नृपतै कह्यो । प्रमुदित चितसे ठाडो रह्यो ।।३।। वर्द्धमान आये जिनस्वामि । जिन जीत्यो उद्धत अरि काम ।। इतनी सुनत नृपति उठ चला । पुरजनयुत दलबलसे भला ।।४।। समोशरण वन्दे भगवान पूजा

भक्ति धार बहु मान ॥ नरकोठा बैठ्यो नृप जाय । हाथ जोड़
पूछ्यो शिर नाय ॥५॥ सुगन्धदशमी व्रत फल सार । ता वर्णो
कहिये अब सार ॥ गणधर कहैं सुनो मगधेश । जम्बूद्वीप
विजयार्द्ध प्रदेश ॥६॥ शिवमन्दिरपुर उत्तरश्रेणि । विद्याधर
प्रीतंकर जैनि ॥ कमलावती नारि अतिरूप । सुर कन्यामें अधिक
अनूप ॥ आगरदत्त बसैं तहा साह । जाके जिनव्रतमें उत्साह ॥
धनदत्ता वनिता गृह कही । मनोरमा ता पुत्री सही ।८॥ मुनि
सुगुप्त गृहपर आइयो । देख मुनिहि दुःख पाइयो ॥ कन्या मुनिकी
निन्दा करी । कछु मनमें नहिं शंका धरी ॥९॥ नग्नगात दुर्गंध
शरीर प्रगटपनें देही नहिं चीर । मुख तांबूल हतो मुनि आग
नाख्यो मुखको कीनो भंग ॥१०॥ भोजन अंतराय जब भयो ॥
मुनि उठ जाय ध्यान वन दियो ॥ समताभाव धरैं उरमांहि
किंचित खेद चित्तमें नाहिं ॥११॥ बीती अवधि समय कछु गयो ।
मनोरमा को कालजु भयो । भई गधी पुनि कुकरी ग्राम । अपर
ग्राम भइ सूकरि नाम ॥१२॥ मगध सुदेश तिलकपुर जान, विजय-
सेन तहँका नृप मान । चित्ररेखा ता रानी कही । तसपुत्री दुर्गंधा
भई ॥१३॥ एक समय गुरुवन्दन गयो । पूजा कर विनती को
ठयो ॥ सो पुत्री दुर्गंध शरीर । कहो भवांतर गुणगम्भीर ॥१४॥
राजा वचन मुनीश्वर सुने । सब विरतान्त रायसे भने । सब
विरतांत हाल सो जान मुनि राजासे कह्यो बखान ॥१५॥ सुन
दुर्गंध जोडे हाथ । मोपर कृपा करो मुनिनाथ ॥ ऐसा व्रत उपदेशों
माहि । जासों तनु निरोग अब होहि ॥१६॥ दयावन्त बोले

मुनिराय, सुन पुत्री व्रत चित लगाय ॥ समताभाव चित्तमें धरो । तुम सुगन्धदशमी व्रत करो ॥ यह व्रत कीजे मनवचकाय। यासों रोग शोक सब जाय ॥ दुर्गंधा विनवै मुनि पाय, कहिये सविध महामुनिराय ॥१८॥ ऐसे वचन सुने मुनि जबै । तब बोले सुन पुत्री अबै ॥ भादों शुक्लपक्ष जब होय । दशमीदिन आराधो सोय ॥१९॥ पंचामृतसों धारा देय । मनमें राखो श्रीजिन देव ॥ शीतल जिनकी पूजा करो । मिथ्या मोह दूर परिहरो ॥२०॥ व्रतके दिन थोरो आरम्भ । यासों मिटै कर्मको दंभ ॥ याके करत पाप क्षय जाय । सो दस वर्ष करो मन लाय ॥२१॥ जब यह व्रत संपूरन होय । उद्यापन कीजै चित जोय ॥ दस श्रीफल अमृतफल जान । नींबू सरस सदा फल आन ॥२२॥ दश दीजे पुस्तक लिखवाय ॥इह विधि सब मुनि दई बताय ॥२३॥ विधि सुन दुर्गंधा व्रत लयो, सब दुर्गंध ततच्छिन गयो ॥२४॥ व्रतकर आयु जो पूरण करी । दसवें स्वर्ग भई अप्सरी ॥ जिन चैत्यालय वन्दन करै सम्यकभाव सदा उर धरै ॥२५॥ भरतक्षेत्र महँ मध्य सुदेश । भूतितिलकपुर बसै अशेष ॥ राजा महीपाल तहँ जान । मदनसुन्दरी त्रिया बखान ॥२६॥ दशवों दिवसों देवी आन । ताके पुत्रीभई निदान । मदनावली नाम धर तास । अति सुरूप तनु सुफल सुवास ॥२७॥ बहुत बात को करै बखान, सुर कन्या मानो उन्मान । कौशाम्बीपुर मदन नरेन्द्र । रानी सती करै आनन्द ॥२८॥ पुरुषोत्तम नृप सुन्दर जान । विद्यावंत सु गुणकी खान ॥ जो सुगन्ध मदनावलि जाय । सो पुरुषोत्तमको परनाय ॥२९॥ राजा मदन-

सुन्दरी बाल । तुमसों ज्ञान न जान्यो काल ॥ एक दिवस मुनि
वर वन्दियो । धर्म श्रवण मुनिवरपें कियो ॥३०॥ हाथ जोड़
पूछे नर राय । महा मुनींद्र कहो समझाय ॥ सो गृह रानी मद-
नावली । ता शरीर सौरभता भली ॥३१॥ कौन पुण्यसे सुरूप
सुन्दर । सुर वनितासों अधिक अनूप ॥ राजा वचन मुनीश्वर
सुने । सब विरतान्त राय सों भने ॥३२॥ जैसे दुर्गंधा व्रत लयो
तैसी विधि नरपतिसों कह्यो ॥ सुने भूपति जोड़े हाथ । दीन
व्रत दीजे मुनिनाथ ॥३३॥ राजाने जब दीक्षा लई । रानी तहँ
अर्जिका भई ॥ तपकर अन्त स्वर्गको गई । सोलम स्वर्ग इन्द्र
सो भई ॥३४॥ बाइस सागर काल जो गयो. अन्तकाल ता दिवसों
चयो ॥ भरत सु क्षेत्र मगध तहँ देश । वसुधा अमर केतुपुर
वेश ॥३५॥ ता नृप गेह जनम उन लयो । जो सुरेन्द्र अच्युत
दिव रह्यो ॥ कनककेतु कंचन द्युति देह । वनिता भोग करें शुभ
गेह ॥३६॥ अमरकेतु मुनि आगम भयो । कनककेतु तहँ वंदन
गयो ॥ सुन्यो सुधर्म श्रवण संयोग । तजे परिग्रह अरु सब भोग
॥३७॥ घाति घातिया केवल लयो । पुनि अघाति हनि शिवपुर
गयो ॥ व्रत सुगंधदशमी विख्यात । ता फल भयो सुरभियुत
गात ॥३८॥ यह व्रत पुरुष नारि जो करै । तिहि दुख संकट
भूलि न परै ॥ शहर गहेली उत्तम वास । जैनधर्मको जहां प्रकाश
॥३९॥ सब श्रावक व्रत संयम धरैं । पूजा दानसों पातक हरैं ॥
उपदेशी विश्वभूषण सही । हेमराज पंडितने कही ॥४०॥ मनवच
पढ़ै सुनै जो कोय । ताको अजर अमर पद होय ॥ यासों
भविजन पढ़ो त्रिकाल । जो छूटैं भवके भ्रमजाल ॥४१॥इति

# १५२ अनन्तचौदश व्रत कथा।

दोहा—अनतनाथ बदो सदा, मनमें कर बहु भाव।
सुर असुरहि सेवत जिन्हें, होय मुक्ति पर चाव ॥१॥

—::: चौपाई :::—

जम्बूद्वीप द्विपन में सार । लख योजन ताको विस्तार ॥ मध्य सुदर्शन मेरु वखान । भरतक्षेत्र ता दक्षिण मान ॥ २ ॥ मगधदेश देशों शिरमणी । राजगृही नगरी अति बनी ॥ श्रेणिक महाराज गुणवत । रानि चेलना गृह शोभंत ॥ ३ ॥ धर्मवन्त गुण तेज अपार । राजा राय महागुणसार । एक दिवस विपुलाचल वीर । आये जिनवर गुणगंभीर ॥ ४ ॥ चार ज्ञानके धारक कहे । गौतम गणधर सो सग रहे ॥ छह ऋतुके फल देखे नैन । वनमाली ले चाल्यो ऐन ॥ ५ ॥ हर्ष सहित वनमाली गयो । पुष्पसहित राजा पर गयो ॥ नमस्कार कर जोड़े हाथ । मोपर कृपा करो नरनाथ ॥ ६ ॥ विपुलाचल उद्यान महंत । महावीर जिन तहां वसत ॥ सुन राजा अति हर्षित भयो । बहुत दान मालीको दयो ॥ ७ ॥ सप्तध्वनि वाजे वाजंत । प्रजा सहित राजा चालंत ॥ दे प्रदक्षिणा बैठो राव ॥ जिनवर देख कियो चितचाव ॥ ८ ॥ द्वैविधि धर्म कह्यो समझाय । जासों पाप सर्व जर जाय ॥ खग तहँ आयो एक तुरंत । सुंदर रूप महा गुणवंत ॥९॥ नमस्कार जिनवरको कर्यो । जय जयकार शब्द उच्चर्यो ॥ ताहि देख अचरज अति कियो । राजा श्रेणिक

चौदश शुक्ल कही सुखदाय। करैं स्नान शुद्ध हो जाय। तब पूजैं जिनवर सुखदाय ।।२२।। गुरु वन्दना करैं चितलाय। या विधिसों व्रत लेय बनाय ।। त्रिकाल पूजन श्रीजिनदेव। रात्रि जागरन कर सुख लेव ।।२३।। गीतरु नृत्य महोत्सव जान। धारा जिनवर करो बखान ।। वर्ष चतुर्दश विधिसों धरैं। ता पीछे उद्यापन करैं ।।२४।। करैं प्रतिष्ठा चौदह सार। जासों पाप होय जर छार ।। आगे धरैं जु अधिक अनूप। स्वर्ण कलश देंहैं शुभ रूप ।।२५।। दीवट झालर मंडल माल। और चँदोवे उत्तम जाल ।। छत्र सिंहासन विधिसों करैं। तातैं सर्व पाप परिहरैं ।।२६।। चार प्रकार दान दीजिये। जासों अतुल सुक्ख लीजिये ।। अन्त समय लेवे सन्यास। तातैं मिले स्वर्गका वास ।।२७।। उद्यापन की शक्ति न होय। कीजे व्रत दूनो भविलोय। विप्र कियो व्रत विधिसों आय। सब दुख ताके गये विलाय ।।२८।। अन्तकाल धरके सन्यास तातैं, पायो स्वर्ग निवास। चौथे स्वर्ग देव सो जान। महाऋद्धि ताके जु बखान ।।२९।। विजयारध गिरि उत्तम ठौर। काञ्चीपुर पत्तन शिरमौर ।। राजा तहँ अपराजित वीर विजया नामु प्रिया गम्भीर ।।३०।। ताको पुत्र अरिंजय नाम तिन यह आय कियो परनाम ।। कंचनमय सिंहासन आन। तापर नृप बैठो सुख खान ।।३१।। व्योम पटल विनशत लख संत। उपज्यो चित वैराग्य महंत ।। राज्य पुत्रको दियो बुलाय। आप लई दीक्षा शुभ भाय ।।३२।। सही परीषह दृढ़ चित धार ।। तातैं कर्म भये अति छार। घाति घातिया केवल भयो। सिद्ध बुद्धिसों पद निर्मयो ।।३३।। रानीने व्रत कीनो सही। देव देह दिव अच्युत

यंत्र करो बहु मन थिर देव । रत्नत्रयके गुण लिख लेव ॥ निशं-
कादि दर्शन गुण सार । संशय रहित सुज्ञान अपार ॥ अहिंसादि
महाव्रत सार । चारित्रके ये गुण हैं धार ॥८॥ ये तीनोंके गुण हैं
आदि । इन्हें आदि जेते गुणवाद ॥ शिवमारगके साधन हेत ।
ये गुण धारें व्रती सुचेत ॥९॥ भादों माघ चैत्रमें जान । तीनों
काल करो भवि आन । या विधि तेरह वर्ष प्रमान । भावन भावैं
गुणहि निधान ॥१०॥ लवंगादि अष्टोत्तर आन । जपो मंत्र मन-
कर श्रद्धान ॥ पुनि उद्यापन विधि जो एह । कलश। चमर छत्र शुभ
देह ॥११॥ सघ चतुर्विधको आहार । वस्त्राभरण देहु शुभसार ॥
बिम्ब प्रतिष्ठा आदि अपार । पूजो श्रीजिन हो भव पार ॥१२॥
दोहा—इमविधि श्रीमुख धर्म सुन, भव्यो चित्त धर भाय ।
कोनैं फल पायो प्रभू, सो भाखो समझाय ॥

—::: चौपाई :::—

जम्बूद्वीप अलंकृत हेर । रह्यो ताहि लवणोदधि घेर ॥ मेरु
सुदक्षिण दिशा हैं सार । है सो विदेह धर्म अवतार ॥१४॥ कच्छ
वती सुदेश तहँ बसै । वीतशोकपुर तामैं लसै । । वैस्रिव नाम
तहांको राय । करैं राज सुरपति सम भाय ॥१५॥ मालीने जु
जनायो दयो । विपुलबुद्धि प्रभु वनमें ठयो ॥ इतनी सुन नृप वंदन
गयो । दान बहुत मालीको दयो ॥१६॥ हे स्वामी रत्नत्रय धर्म
मोसों कहो मिटै सब भर्म ॥ तब स्वामीने सब विधि कही । जो
पहिले सो प्रकाशी सही ॥१७॥ पंचा मृत अभिषेक सु ठयो ।
पूजा प्रभुकी कर सुख लयो । जागरणादि ठयो बहु भाय । इस-

विधि व्रत कर श्रेणिकराय ॥१८॥ भाव सहित राजा व्रत कर्यो धर्मप्रतीत चित्त अनुसर्यो ॥ षोडश भावन भावत भयो । अन्त समाधिमरण तिन कियो ॥१९॥ गोत्र तीर्थंकर बाध्यो सार । जो त्रिभुवनमें पूज्य अपार ॥ सर्वारथ सिधि पहुंच्यो जाय । भयो तहां अहमेंद्र सु भाय ॥२०॥ हस्त मात्र तन ऊंचो भयो । तेतिस सागर आयु सु लयो । दिव्य रूप सुखको भंडार सत्य निरूपण अवधि विचार ॥२१॥ साधर्मेन्द्र विचारी घरी । यक्षेश्वरको आज्ञा करी ॥ वेगि देश निर्माप्यो जाय । थाप्यो मिथिलापुर अधिकाय ॥२२॥ कुम्भपुर राजा तहँ वसै । देवी प्रजावती तिस लसै ॥ श्रीआदिक तहँ देवी आय । गर्भ सोधना कीनी जाय ॥२३॥ रत्नवृष्टि नृप आगन भई । पन्द्रह मास लों बरसत गई ॥ सरवारथ सिधिसों सुर आय । प्रजावती कुख उपजाय ॥२४॥ मल्लिनाथ शुभ नाम जु पाय । देवेन्द्र मम वदन सुभाय जब विवाह मंगल विधि भई । तब प्रभु चित विरागता लई ॥२५॥ दीक्षा धर वनमें प्रभु गये । घाति कर्म हनि निर्मल ठये ॥ केवल ले निर्वाण सु जाय । पूजा करी सुरन सब आय ॥२६॥ यह विधान श्रेणिकने सुन्यो व्रत लीने चित अपने गुण्यो ॥ भक्ति विनय कर उत्तम भाय । पहुँचे अपने गृहको आय ॥२७॥ या विधि जो नरनारी करै । सो भवसागर निश्चय तरै ॥ नलिनकीर्ति मुनि सस्कृत कही । ब्रह्मज्ञान भाषा निर्मयी ॥२८॥

—इति श्री रत्नत्रयव्रत कथा समाप्त—

# १५४ मुक्तावली व्रत कथा

दोहा—ऋषभनाथके पद नमो, भविसरोजरवि जान ।
मुक्तावलि व्रतकी कथा, कहू सुनो धरि ध्यान ॥१॥

—::: चौपाई :::—

मगधदेश देशन परधान । तामैं राजगृही शुभ थान ॥ राज्य करैं तहँ श्रेणिकराय । धर्मवन्त सबको सुखदाय ॥२॥ ता गृह नारि चेलना सती । धर्मशील पूरणगुणवती ॥ इक दिन समो शरण महावीर । आयो विपुलाचल पर धीर ॥३॥ सुन नृप अति आनन्दित भयो । कुटुम्ब सहित वन्दनको गयो ॥ पूजा कर बैठ्यो सुख पाय । हाथ जोड़कर अर्ज कराय ॥४॥ हे प्रभु मुक्तावलिव्रत कहो । यह कर कौनैं क्या फल लहो ॥ तब गौतम बोले हर्षाय । सुनो कथा मुक्तावलि राय ॥५॥ याही जम्बूद्वीप मझार । भरतक्षेत्र दक्षिण दिशि सार ॥ अंगदेश सो है रमणीक । नगर बसैं चंपापुर ठीक ॥६॥ नगर मध्य इक ब्राह्मण बसैं । नाम सोमशर्मा तसु लसैं ॥ ता गृह एक सु ता जो भई । यौवन मद कर पूरण थई ॥७॥ इक दिन देखे श्रीगुरु जबै । नगन गात लखि निंदी तबै ॥ अति खोटे दुर्वचन कहाय । बहुत हि ग्लानि चित्तमें लाय ॥८॥ ता करि महा पाप बांधियो । आयु वितीते मरण जु कियो ॥ नरक जाय नाना दुख सहे । छेदन भेदन जाय न कहे ॥९॥ नरक आयु पूरी कर सोय । भव भ्रमि द्विज गृह पुत्री होय । निर्नामिका पड्यो तिहँ नाम । अति दुर्गन्धा देह निकाम ॥१०॥ कोई ढिग आवै नहिं तहां । क्रमकर बड़ी भई सो

उद्यापन कीजै गुणखान। श्रीजिनवर अभिषेक कराय॥ करो मांडनो जिनगृह जाय ॥२३॥ अष्ट प्रकारी पूजा करो जन्म जन्म के पातक हरो॥ यथाशक्ति उपकरण बनाय। श्रीजिनधाम चढ़ावो जाय ॥२४॥ उद्यापनकी शक्ति न होय। तो दूनो व्रत कीजे सोय॥ सब विधि सुन दुर्गन्धा बाल॥ मनवचतन व्रत लीनो हाल ॥२५॥ गुरु भाषित तिन व्रत यह कियो। पूरब भव अघ पानी दियो॥ ताफल नारि लिंग छेदियो। प्रथमहिं स्वर्ग देव सो भयो ॥२६॥ तहां आयु पूरण कर सोय। चलत भयो मथुराको लोय श्रीधर राजा राज करंत। ताके सुत उपज्यो गुणवंत ॥२७॥ नाम पद्मरथ पडित भयो। एक दिवस वन क्रीड़ा गयो॥ गुफा मध्य मुनिवरको देख। वन्दन कर सुन धर्म विशेष ॥२८॥ तहां पूछै मुनिवरसों सोय। तुमसों अधिक प्रभा प्रभु कोय॥ तब मुनिवर बोले सुन बाल। वासुपूज्य जिन दीप्ति विशाल ॥२९॥ चंपापुर राजैं जिनराज। तेज पुंज प्रभु धर्म जहाज॥ यह सुन धर्म विषै चित दयो। समोशरण जिन वन्दन गयो ॥३०॥ नमस्कार कर दीक्षा लई। तपकर गणधर पदवी भई। अष्टकर्म इम विधिसों जार। पहुँच्यो शिवपुर सिद्धमँझार ॥३१॥ लखो भव्य व्रतका जु प्रभाव। राज भोग भयो शिवपुर राय॥ जो नरनारि करै व्रत सार। सुर सुख लहि पावैं भवपार ॥३२॥

## १५५ रविव्रत कथा

—::: चौपाई :::—

श्री सुखदायक पार्स जिनेश। सुमति सुगतिदाता परमेश

गृह द्वार ॥ क्षुधावंत भावजपै गयो । दन्त विना नहिं भोजन दयो ॥१३॥ बहुरि गयो जहाँ भूल्यो दन्त । देख्यो तासों अहि लिपटंत फणिपतिको तहँ विनती करी । पद्मावति प्रगटी तिहिं घरी ॥१४॥ सुन्दर मणिमय पारसनाथ । प्रतिमा एक दई तिहिं हाथ, देकर कह्यो कु वर कर भोग । करो क्षणक पूजा संयोग ॥१५॥ आन बिंब निज घरमें धर्‌यो । तिहिंकर तिनको दारिद हर्‌यो ॥ सुख विलास सेवे सब नद । नितप्रति पूजै पास जिनंद ॥१६॥ साकेता-नगरी अभिराम । सुंदर बनवायो जिनधाम ॥ करी प्रतिष्ठा पुण्य संयोग । आये भविजन सग सु लोग ॥१७॥ सघ चतुर्विधको सम्मान । कियो दियो मनवांछित दान ॥ देख सेठ तिनकी सपदा जाय कही भूपतिसों तदा ॥१८॥ भूपति तब पूछ्यो विरतंत । सत्य कह्यो गुणधर गुणवंत ॥ देख सुलक्षण ताको रूप । अति आनन्द भयो सो भूप ॥१९॥ भूपतिगृह तनुजा सुन्दरी । गुण-धरको दीनी गुणभरी ॥ कर विवाह मंगल सानंन्द । हय गय पुर-जन परमानन्द ॥२०॥ मनवांछित पाये सुख भोग । चिरिमित भये सकल पुरलोग ॥ सुखसों रहत बहुत दिन भये ॥ तब सब बंधु बनारस गये ॥२१॥ मात पिताके परसे पांय । अति आनँद हिरदे न समाय । विघट्यो सबको विषम वियोग । भयो सकल पुरजन संयोग ॥२२॥ आठ सात सोलहके अंक । रविव्रत कथा रची अकलंक ॥ थोड़ो अर्थ ग्रन्थ विस्तार, कहै कवीश्वर जो गुण-सार ॥२३॥ यह व्रत जो नरनारी करै । कबहूँ दुर्गतिमें नहिं परै भाव सहित ते शिवसुख लहैं । भानुकीर्ति मुनिवर इमि कहैं ॥२४॥

प्रगटे चक्रेश । आज्ञा धरै छखंड प्रदेश ॥११॥ पाटबध रानी नृप तीन । गांधारी जेठी गुणलीन ॥ प्रियमित्रा रूपाश्री नाम । साधै धर्म अर्थ अरु काम ॥१२॥ सुखसों रहत बहुत दिन भये । ऋतु वसन्त वन राजा गये ॥ जलक्रीडा वनक्रीडा करै । हास्य विलास प्रीति अनुसरैं ॥१३॥ ता वन मध्य कल्पतरु मूल । चंद्र कांति मणि शिलानुकूल ॥ मंडप लता अधिक विस्तार । चारण मुनि आये तिहँ वार ॥१४॥ अरिंजय अमितंजय नाम । सोम दयालु धर्मके धाम । राजारानी पुरजन नारि । देखत मुनि तिन दृष्टि पसारि ॥१५॥ सब नरनारि अनदित भये । क्रीड़ा तज मुनि वन्दन गये । त्रिया पुरुष चरणों अनुसरे । अष्ट द्रव्य मुनि पूजैं खरे ॥१६॥ धर्मध्यान कह्यो मुनिराय । श्रद्धासहित सुन्यो कर भाय ॥ राजा प्रश्न कियो मुनि पास । सुन्यो धर्म भयो चित्त हुलास ॥१७॥ दल बल सहित संपदा घनी । और भूमि षट्खंड जु तनी ॥ महा पुण्य जो यह फल होय । गुरुबिन ज्ञान न पावै कोय ॥१८॥ बार बार विनवै कर सेव । कहो भवांतर पूरव देव। अवधिज्ञान बल मुनिवर कहै । पुर अहिच्छेत्र वणिक इक रहै ॥ सुखित कुबेरमित्र ता नाम । साधै धर्म अर्थ अरु काम । जेष्ठ पुत्र श्रीवर्म कुमार । मध्यम जयवर्मा गुण सार ॥२०॥ लघु जय-कीर्ति कीर्ति विख्यात । तीनों शुभ आनन्दित गात । एक दिवस उपज्यो शुभ कर्म । वनमें आये मुनि सौधर्म ॥२१॥ सेठ पुत्र मुनिवर वंदियो । श्री वर्मा जु अठाई लियो ॥ नदीश्वर व्रत विधि सों पाल । भव भव पाप पुञ्जको जाल ॥२२॥ अंत समाधि मर-नको पाय । इस पुर वज्र बाहु नृपराय ॥ ताके विमला रानी जान

धरैं । भाव भक्ति कर पातक हरैं ॥३५॥ तास द्वीप सम्बन्धी सार। व्रत नन्दीश्वरको अधिकार ॥ यहाँ कह्यो जिनवर सु प्रकाशि आदि अनादि पुण्यकी राशि ॥ ३६ ॥ जो व्रत मध्य भावसों करैं । ते भव जन्मजराभय हरैं ॥ ता व्रतको सुनिये अधिकार । वर्ष वर्षमें त्रय त्रय वार ॥३७॥ अषाढ़ कार्तिक अरु जो फाग शाखा तीन करो अनुराग ॥ आठ हि दिन पूजो परजन्त । भक्ति सहित कीजै व्रत सत ॥३८॥ सातेंका एकाशन करो। यथा समय जिनवर मन धरो ॥ आठेंके दिन कर उपवास । जासों कटै कर्मकी त्रास ॥३९॥ करो प्रथम जिनको अभिषेक । जातैं पातक जाय अनेक ॥ अष्ट प्रकारी पूजा करो । मुखपरमेष्टि पच उच्चरो ॥४०॥ तादिन व्रत नंदीश्वर नाम । ताको फल सुनियो अभिराम ॥ व्रत उपवास लक्ष दश जान । श्री जिनवरने कियो बखान ॥४१॥ दूजे दिन जिन पूजा करो । पात्र दान दे पातक हरो ॥ अष्टविभूति नाम दिन सोय । ता दिन एकाशन कर लोय ॥४२॥ फल उपवास सहस दश होइ । अब तीजो दिन सुनिये लोइ ॥ जिन पूजाकर पात्रहि दान । भोजन पानी भात प्रमाण ॥४३॥ नाम त्रिलोकसार दिन कह्यो । साठ लाख प्रोपध फल लह्यो । चतुर्थ दिन कर अवमौदर्य । नाम चतुर्मुख दिन सो हर्य ॥४४॥ तस उपवास लक्ष फल होय। पञ्चम दिन विधि करियो सोय ॥ जिन पूजा एकाशन करो । यह लक्षण नाम जु दिन धरो ॥४५॥ फल चौरासी लक्ष उपास । जासों होय भ्रमण-भव नास षष्ठम दिन जिनपूजा दान । भोजन भात आमिली पान ॥४६॥ तादिन नाम स्वर्गसोपान। व्रत चालीस लक्ष फल जान ॥ सप्तम

॥५८॥ पर्यायांतर जैहैं मुक्ति । श्रेणिक सुन्यो सकल व्रत युक्ति गौतम कह्यो सकल अधिकार । सुन्यौ मगधपति चित्त उदार ॥ ॥५६॥ जो नरनारी यह व्रत करैं । निश्चय स्वर्गमुक्तिपद वरैं ॥ सकट रोग शोक मय जाहिं । दुख दरिद्रता दूर विलाहिं ॥६०॥ यह व्रत नंदीश्वरकी कथा । हेमराज सु प्रकाशी यथा ॥ शहर इटावा उत्तम थान । श्रावक करैं धर्म शुभ ध्यान ।६१। सुनेंसदा जे जैनपुराण । गुणीजनोंका राखैं मान ॥ तिहिठा सुन्यो धर्म सम्बन्ध । कीनी कथा चौपई ग्रंथ ॥६२॥ कहैं सुनैं देवें उप-देश । लहैं भावसों पुण्य विशेष ॥ जाके नाम पाप मिट जाय । तिहॅं जिनवरके बन्दों पांय ॥ ६३ ॥

—इति श्री नंदीश्वर व्रत कथा समाप्त—

## ग्यारहवां अध्याय

## जैन व्रत कथा संग्रह

# १५७ निशिभोजनभुंजनकथा

दोहा—नमों सारदा सार बुध, करै हरै अघ लेप ।
निशि भोजन भुंजन कथा, लिखूं सुगन संक्षेप ॥१॥

—:::चौपाई:::—

जंबूद्वीप जगत विख्यात । भरतखण्ड छवि कहिय न जात ॥
तहां देश कुरुजांगल नाम । हस्तनागपुर उत्तम ठाम ॥ २ ॥
यशोभद्र भूपति गुणवास । रुद्रदत्त द्विज प्रोहित तास ॥

अश्वमास तिथि दिन आराध । पहली पड़वा कियो सराध ॥
॥३॥ बहुत विनयसों नगरी तने । न्यात जिमाये ब्राह्मण बने ।
दान मान सबहीको दियो । आप विप्र भोजन नहिं कियो ॥४॥
इतने राय पठायो दास । प्रोहित गयो राय के पास । राजकाज
कछु ऐसो भयो । करत करावत सब दिन गयो ॥५॥ घरमें रात
रसोई करी । चुल्हे ऊपर हांडी धरी ॥ हींग लेन उठि बाहर गई ।
यहां विधाता और हि ठई ॥ ६ ॥ मैंडक उछल पर्यो तामांहि
त्रिया तहां कछु जान्यो नाहिं ॥ बैंगन छौंक दिये तत्काल ।
मैंडक मर्यो होय बेहाल ॥७॥ तबहु विप्र नहिं आयो धाम,
धरी उठाय रसोई ताम ॥ पराधीनकी ऐसी बात । औसर पायो
आधी रात ॥८॥ सोय रहे सब घरके लोग आग न दीवा कर्म
संयोग । भूखो प्रोहित निकसैं प्राण । ततछिन बैठो रोटी खान
॥९॥ बैंगन भोले लीनो ग्रास । मैंडक मुंहमें आयो तास ॥
दांतन तलैं चब्यो नहिं जबै । काढ़ धर्यो थालीमें तबै ॥१०॥
प्रात भयो मेंडक पहिचान । तौ भी विप्र न करी गिलान । थिति
पूरी कर छोड़ी काय । पशुकी यौनि नीपज्यो जाय ॥११॥

सोरठा—घूघू काग बिलाव, साबर गिरध पखेरुआ ।
सूकर अजगर भाव, बाघ गोह जलमें मगर ॥१२॥
दशभव इहविधि थाय, दशों जन्म नरकहिं गयो ।
दुर्गति कारन पाय, फल्यो पाप वटबीजवत् ॥१३॥

दोहा—निशिभोजन करिये नहीं, प्रगट दोष अविलोय ।
परभव सब सुख सपजे, इह भव रोग न होय ॥१४॥

छप्पय छन्द ।

कीड़ी बुध बल हरै, कंपगद करै कसारी । मकड़ी कारण पाय कोढ़ उपजै दुख भारी ॥ जूवाँ जलोदर जनै, फांस गल विथा बढ़ावै । बाल भरे सुरभंग वमन माखी उपजावै ॥ तालुवै छिद्र बींछू भखत, और व्याधि बहु करहिं नर । यह प्रगट दोष निशि अशनके, परभव दोष परोक्ष फल ॥१५॥

दोहा–जो अघ इह भव दुख करै परभव क्यों न करेय ।
दहन साँप छांड़े तुरत, लहर क्यों न दुख देय ॥१६॥
सुवचन सुन आहारजें, सुरस मुदित न होय ।
मणिधर फण फेरैं सही, नहीं साँप वह होय ॥१७॥
सुवचन सतगुरुके वचन, और सुवचन कोय ।
सतगुरु वही पिछानिये जा उर लोभ न होय ॥१८॥
भूधर सुवचन साँभलो, स्वपरपक्ष कर गौन ।
समुद्रगुरुका जो मिले, तोड़ैं गुण कौन ॥१९॥

❋ इति निशिभोजनभुंजन कथा समाप्त ❋

## १५८ अठारह नातेकी कथा

दोहा–पंच परमगुरु प्रणमि कर, जिनवाणी उरधार ।
अट्ठारह नाते कहूं भवि जीवन हितकार ॥१॥

चौपाई १५ मात्रा

जम्बूद्वीप दिपन में सार । लख जोजन है गोल अकार ॥ भरत देश दक्षिण दिस तास । उज्जयिनी नगरी तहँ खास ॥२॥ विश्वसेन नृप राज्यहि करै । पालै प्रजा नीति-अनुसरै ॥ तामें सेठ सुदत्त जु गुनी । सोलह कोटि द्रव्यको धनी ॥३॥ बसंततिलका

वेश्या एक। घरमें राखी रहित विवेक ॥ ताके संग रमहिं दिन रात। तस फल गर्भ रह्यो सुख पात ॥४॥ फिर वह वेश्या रुग्ना भई। तबहिं सेठ तिहँ काढ जु दई ॥ अपने घर वह वेश्या गई कुछ दिन गये निरोगी भई ॥५॥ ताके सुत कन्या दो बाल जुगल भये सुन्दर सुकुमाल ॥ तिन्हैं देख अति दुःखित सोय। तिन्हहिं लपेटी कम्बल दोय ॥६॥ दरवाजे उत्तर सुत डार। कन्या डारी दखन दुवार ॥ प्रातहिं बनिजारो इक आय। कन्या वानैं लई उठाय ॥७॥ अपनी तिय को जाकर दई। कन्या देख जु हर्षित भई ॥ तानैं पाली तन मन लाय। 'कमला' नाम धर्‍यो सुखदाय ॥८॥ साकेतापुर वासी एक। वणिक सुभद्र धरैं सविवेक ॥ तिहँ लीनों वह पुत्र उठाय। तस तिय पाल्यो तिहिं मन लाय। ताको नाम धर्‍यो धनदेव। बढ़त रह्यो शशि सम स्वयमेव ॥ ब्याह जोग दोनों ह्वै गये। दोनों वणिक विचारत भये ॥१०॥ यह सुंदर जोडी सुखदाय। ब्याह दिये दोनों मन लाय ॥ भाई बहन युग उतपन भये। काम योग तिय पति ह्वै गये।११

दोहा—सुनहु भविकजन कथन अब, पूर्व कर्म अनुसार।

वणिज हेत धनदेव सो, गयो उज्जैन मझार ॥१२॥

चौपाई—तहँ वसततिलका तस मात। रहै उज्जैनीमें बहु ख्यात ॥ तासों प्रीति करी धनदेव। रमै मातसों वह स्वयमेव ॥१३॥ ताको फल इक पुत्र जु भयो। नाम वरुण ताको धर दयो ॥ यह तो कथन रह्यो इह ठौर। आगैं भयो सुनो जो और ॥१४॥

दोहा—अवधिज्ञान जुत एक मुनि, कमला द्वारे आय।

तिहँ पड़गाया भावजुत, माथा धुनि फिर जाय ॥१५॥
कमला मुनिढिग जायकर, प्रश्न कियो शिर नाय ।
मो घरतैं पाछे फिरे, कारण को मुनिराय ॥१६॥

चौपाई–तब मुनि बोले सुनि चित लाय । तेरो ब्याह भ्रात सँग थाय । तुम दोनों वेश्या संतान । यह लखि हम आये बन थान ॥१७॥ तो पति पुनि उज्जयिनी जाय । रमहिं मात सँग मन हुलसाय ॥ ताको फल इक पुत्र जु भयो । वरुण नाम ताको धर दयो । यह सुन कमला कंपित भई । ह्वै विराग दिक्षा तब लई ॥ व्रत आर्या के धारे सार । तबहि गई उज्जयिनी मँझार ॥१८॥ निज माता वेश्या घर जाय । झूले वरुण बाल तिहँ ठाय ॥ हे बालक तेरे संग मोर । छह नाते हैं सुन चितचोर ॥२०॥

वरुण के साथ छह नातें ।

प्रथमहिं मेरी मासों जायो, तातैं मेरो है तू भ्रात । दूजे तू सौतन को सुत है, तातैं मेरो पुत्र विख्यात ॥ देवर भी मेरा लगता है क्योंकि तू पतिका लघु भ्रात । होय भतीजा भी तू मेरे, सगे भ्रात का पुत्र जु ख्यात ॥२१॥ मेरी माका पति धनदेव जु तातैं वह भी पिता भया । पितुका छोटा भाई तातैं तू काका मम होय गया ॥ सौतिनका सुत है धनदेव जु, वह मेरा भी पुत्र जु होय पूतका पूत भया पोता तू, यह नाते छह मेरे जोय ॥२२॥

१—प्रथम तो तू मेरी माताके उदरसे पैदा हुआ इसकारण मेरा छोटा भाई है ।

२—दूसरे मेरे पति धनदेव की स्त्री मेरी सौत, उसका तू पुत्र सो मेरा भी पुत्र है ।

३—तीसरे धनदेव मेरे पति, उनका तू छोटा भाई इस कारण तू मेरा देवर है।

४—चौथे धनदेव मेरे भाईका पुत्र तू पुत्र है, इस कारण मेरा भतीजा भी है।

५—पांचवें मेरी माताका पति धनदेव वह मेरा पिता, पिता का तू छोटा भाई है इस कारण मेरा काका हुआ।

६—छठे धनदेव मेरी सौतका पुत्र होनेसे वह मेरा भी पुत्र है और तू पुत्र का पुत्र होने से मेरा पोता भी हुआ।

दोहा- वसंततिलका रोष कर, आई कमला पास।
तू को है मो सुतहि सग, नाते करत प्रकाश ॥२३॥
कमला बोली मात सुन, छह नाते तो सग।
भिन्न भिन्न क्रमसे कहूं, तामें कछु न भग ॥२४॥

## * वसंततिलका वेश्याके साथ छह नाते *

मैं धनदेव जुगल तो उरसे पैदा हैं तातैं तू मात।
फिर तू भौजाई है मेरी भ्रात तिया जग में विख्यात॥
तू माता धनदेव पिता मम, पितुकी मा दादी जु थई।
मो पतिकी दूजी तिय है, तातैं मेरी तू सौत भई ॥२५॥
सौत पुत्रकी तू तिय है, तातैं तू पुत्र वधू मेरी।
मो पति जो धनदेव उसीकी, माता तू सासू है री॥
या विध छह नाते सुनते ही, तहाँ जु आया तब धनदेव
तुमरे संगभी छह नाते हैं, सुनलो कान लगा स्वयमेव॥२६।

१. प्रथम तो मैं और धनदेव तेरे उदर से युगल उत्पन्न हुए इस कारण तू मेरी माता है।
२. धनदेव मेरा भाई उसकी तू स्त्री होनेसे मेरी भोजाई है।
३. तीसरे तू मेरी माता और माता का पति धनदेव मेरा पिता हुआ उस पिताकी तू माता इसकारण तू मेरी दादी है।
४. मेरे पति धनदेवकी तू दूसरी स्त्री है इसकारण मेरी सौत हुई।
५. पांचवें सौतका पुत्र धनदेव मेरा भी पुत्र हुआ उसकी स्त्री तू, इस कारण मेरी पुत्रवधू हुई।
६. मेरे पति धनदेवकी तू माता, इसकारण मेरी तू सासभी हुई

## धनदेव के साथ छह नाते

प्रथम भ्रात ह्वै फिर पति हो गये, माताके पति हो मम तात।
वरुण मेरा काका है ताके पिता भयेतैं दादा भ्रात ! ॥
मेरे सौत पुत्र हो तुम तातैं मेरे भी पुत्र भये।
वेश्या मेरी सास तास पति, तातैं मेरे श्वसुर थये ॥२७॥

१. प्रथम तो तू और मैं इस वेश्याके उदरसे जुगल उत्पन्न हुये इस कारण मेरा सगा भाई है।
२. दूसरे तेरा मेरा विवाह हुआ इसकारण तू मेरा पति है।
३. तीसरे मेरी माता इस वेश्याके पति होनेसे तुम मेरे पिता भी हुये।
४. चौथे पिता का छोटा भाई वरुण मेरा काका और काकेका पिता होनेसे तुम मेरे दादा हुये।

५. पांचवें वेश्या मेरी सौत उसके तुम पुत्र हो इसकारण मेरे भी तुम पुत्र हो।

६. छठे तुम मेरे पति, पतिकी माता यह वेश्या मेरी सास हुई और सासके पति होनेसे मेरे ससुर भी हुये।

दोहा—वेश्याके संग रमणतैं, एक हि भवके मांहि।
एक जीव के साथ में, नाते अठदश थांहि ॥२८॥

सुनकर अचरज जुत सब भये। होय विरागी मुनि ढिग गये॥
मुनिने भवविचित्रता कही सुनि सब श्रावक दीक्षा गही ॥२९॥
व्रत धर नष्ट किये बहु कर्म। शुभगति पा बहु भोगे शर्म॥
वेश्या संग पाय संताप। धर्मधार नाशे बहु पाप ॥३०॥
तातैं वेश्या संग सब तजो। धर्मधार जिनवर को भजो॥
पन्नालाल बाकलीवाल। अर्ज करत यह बारम्बार ॥३१॥

इति अठारह नाते की कथा समाप्त।

## समाधिमरण भाषा।

गौतम स्वामी वन्दों नामी मरण समाधि भला है। मैं कब पाऊं निशदिन ध्याऊं गाऊं वचन कला है। देव धर्म गुरु प्रीति महा दृढ़ सप्त व्यसन नहिं जाने। त्यागि बाइस अभक्ष संयमी बारह व्रत नित ठाने ॥१॥ चक्की उखरी चूलि बुहारी पानी त्रस न विराधै। बनिज करै पर द्रव्य हरै नहिं छहों

कर्म इमि साधै। पूजा शास्त्र गुरुनकी सेवा संयम तप चहुँ दानी। पर उपकारी अल्प अहारी सामायिक विधि ज्ञानी ॥२॥ जाप जपै तिहुँ योग धरै दृढ़ तनकी ममता टारै। अन्त समय वैराग सम्हारै ध्यान समाधि विचारै॥ आग लगै अरु नाव डुबै जब धर्म विघन जब आवै। चार प्रकार आहार त्यागिके मन्त्र सु मन में ध्यावै ॥३॥ रोग असाध्य जरा बहु देखै कारण और निहारै। बात बड़ी है जो बनि आवै भार भवन को डारै। जो न बनै तो घरमें रहकरि सबसों होय निराला। मात पिता सुत त्रियको सौंपै निज परिग्रह अहि काला ॥४॥ कुछ चैत्यालय कुछ श्रावकजन कुछ दुखिया धन देई। क्षमा क्षमा सबही सों कहिकै मनकी शल्य हनेई। शत्रुनसों मिल निज कर जोरै मैं बहु कीनी बुराई। तुमसे प्रीतमको दुख दीने ते सब बखसो भाई ॥५॥ धन धरती जो मुखसों मांगै सो सब दे संतोषै। छहों कायके प्राणी ऊपर करुणाभाव विशेषै। ऊंच नीच घर बैठ जगह इक कुछ भोजन कुछ पे लै। दूधाधारी क्रम २ तजिके छाछ

## भजन संख्या १

( तर्ज—नगरी २ द्वारे २ "मदर–इन्डिया" )

भ्रमता भ्रमता द्वारे द्वारे, आया रे सांवरिया ।
वीरा वीरा रटता मै तो, होगया रे बावरिया ।। टेर ।।
नैय्या फँसी है बीच भँवर मे, टूट गई पतवार है ।
खेवनहारे पार लगादो तेरा ही आधार है ।।
कर्म के वश होकर के अवतो, भूला हूँ डगरिया ।। १ ।।
तेरे कारण प्रभुजी मैं तो, आया सब जग छोडके ।
'मुन्ना' को रख लेना शरण में, मत रखना मु ह मोडके ।।
तेरे नाम को जपकर पाऊँ, शिवपुर की नगरिया ।। २ ।।

## भजन सख्या २

( तर्ज—है अपना दिल तू आवारा—"सोलवां साल" )

हे पारसनाथ दर्शन दो, तेरे द्वारे मै आया हू ।। टेर ।।

भँवर मे है नैय्या, कोई नाहैखिवैय्या, तू ही बचैय्या,
ओ मेरे प्रभुजी ।
किनारेसे लगा देना ।। तेरे द्वारे ।। १ ।।

करम ने सताया, बहुत भरमाया, कही न सुख पाया
मै जग मे प्रभु !
"मुन्ना" को—बचा लेना ।। तेरे द्वारे ।। २ ।।

सुरनरतिरियगयोनिमें.नरकनिगोदभमंत । महामोहकी नींदसों. सोये काल अनंत ॥१॥ जैसें ज्वरके जोरसों,भोजनकी रुचि जाय । तैसें कुकरमके उदय. धर्मवचन न सुहाय ॥ २ ॥ लगै भूख ज्वरके गये. रुचिसों लेय अहार । अशुभ गये शुभके जगे, जानै धर्म विचार ॥३॥ जैसें पवनझकोरतें, जलमें उठै तरंग । त्यों मनसा चंचल भई. परिगहके परसंग ॥४॥ जहां पवन नहिं संचरै, तहां न जलकल्लोल । त्यों सब परिगह त्यागतें मनसा होय अडोल ॥ ५ ॥ ज्यों काहू विपधर डसै. रुचिसों नीम चवाय । त्यों तुम ममतासों मढे. मगन विषयसुख पाय ॥६॥ नीम रसन परसै नहीं, निर्विप तन जब होय । मोह घटै ममता मिटै. विषय न वांछै कोय ॥७॥ ज्यों सछिद्र नौका चढे.बूडहि अंध अदेख । त्यों तुम भवजलमैं परे, विनविवेक धर भेख ॥ ८ ॥ जहां अखंडित गुण लगै, खेवट शुद्धविचार ।

आतमरुचिनौका चढे, पावहु भवजलपार ॥९॥ ज्यों अंकुश मानै नहीं. महामत्त गजराज। त्यों मन तृष्णामें फिरै, गिनै न काज अकाज ।१०। ज्यों नर दाव उपायकैं, गहि आनै गज साधि। त्यों या मनवश-करनकों. निर्मल ध्यान-समाधि ॥११॥ तिमिररोगसों नैन ज्यों, लखै औरको और। त्यों तुम संशयमैं परे.मिथ्यामतिकी दौर ॥ १२ ॥ ज्यों औषध अंजन किये.तिमिर रोग मिट जाय। त्यों सतगुरुउपदेशतैं. संशय वेग विलाय ॥१३॥ जैसें सब यादव जरे, द्वारावतिकी आगि। त्यों मायामें तुम परे, कहां जाहुगे भागि ॥ १४ ॥ दीपायनसों ते बचे. जे तपसी निरग्रंथ। तजि माया समता गहो, यहै मुकतिको पंथ ॥ १५ ॥ ज्यों कुधातुके फेंटसों घटवढ कंचनकांति। पापपुण्यकर त्यों भये,मूढातम बहुभांति ॥१६॥ कंचन-निजगुण नहिं तजै.हीन बानके होत। घटघटअंतर आतमा. सहजस्वभाव उदोत ॥ १७॥ पन्नापीट पकाइये

शुद्ध कनक ज्यों होय। त्यों प्रघटै परमातमा. पुण्यपापमल खोय ॥१८॥ पर्वराहुके ग्रहणसों सूरसोम छविछीन। संगति पाय कुसाधुकी. सज्जन होय मलीन ॥१९॥ निंवादिक चंदन करैं मलयाचलकी वास। दुर्जनतें सज्जन भये, रहत साधुके पास ॥ २० ॥ जैसैं ताल सदा भरे, जल आवै चहुंओर। तैसैं आस्रवद्वारसों, कर्मबंधको जोर ॥ २१ ॥ ज्यों जल आवत मूंदिये. सूखै सरवरपानि। तैसैं संवरके किये. कर्मनिर्जरा जानि ॥२२॥ ज्यों बूटीसंयोगतें. पारा मूर्छित होय। त्यों पुद्गलसों तुम मिले. आतमशक्ति समोय ॥ २३ ॥ मेलिखटाई माजिये. पारा परघट रूप। शुक्लध्यान अभ्यासतें. दर्शन ज्ञान अनूप ॥ २४ ॥ कहि उपदेश 'बनारसी' चेतन अब कछु चेत। आप बुझावत आपको, उदय करनके हेत ॥ २५ ॥

१६० कर्मछत्तीसी।

भव्यकमल रवि सिद्ध जिन, धर्मधुरंधर धीर।

नमूं सदा जग-त्तमहरण, नमूं त्रिविध गुरु वीर ॥

चौपाई १५ मात्रा ।

मिथ्याविषयनमें रत जीव । तातें जगमें भ्रमहिं सदीव ॥ विविधप्रकार गहै परजाय । श्रीजिन-धर्म न नेक सुहाय ॥ २ ॥ धर्मविना चहुंगतिमें फिरै । चौरासी लख फिर फिर धरै ॥ दुखदावा-नलमाहिं तपंत । कर्म करै सुख भोग लहंत ।३। अति दुरलभ मानुष परजाय । उत्तम धनकुल रो-ग न काय ॥ इस अवसरमें धर्म न करै । फिर यह अवसर कब को वरै ॥ ४ ॥ नरकी देह पा-य रे ! जीव । धर्म बिना पशु जान सदीव ॥ अर्थकाममें धर्म प्रधान । ता विन अर्थ न काम न मान ॥ ५ ॥ प्रथम धर्म जो करै पुनीत । शु-भसंगम आवै कर प्रीत ॥ विघन हरै सब का-रज सरै । धनसों चारों कोने भरै ।६। जन्मज-रामृतके वश होय । तिहूंकाल जग डोलै सोय ॥ श्रीजिनधर्मरसायनपान । कबहुं न रुचि उपजै अज्ञान ॥ ७ ॥ जो कोई मूरखजन होय । गहै

हलाहल अमृत खोय ॥ त्यों शठ धर्मपदारथ त्याग । विषयनसों ठानै अनुराग ॥८॥ मिथ्या ग्रहगहिया जो जीव । छांडि धर्म विषयनचित दीव ॥ ज्यों सठ कल्पवृक्षको तोड । वृक्ष धतूरे के बहुजोड ॥९॥ नरदेही जानो परधान । विसर विषय, कर धर्म सुजान ! ॥ त्रिभुवनइंद्रतने सुखभोग । पूजनीक हो इंद्रनजोग ॥ १० ॥ चंद्रविनानिश गजविनदंत । जैसें तरुणनारि विनकंत ॥ धर्मविना त्यों मानुषदेह । तातें करिये धर्मसनेह ॥११॥ हय गय रथ पायक बहुलोग। सुभट वहुतदल चमर मनोग॥ धुजा आदि राजाविन जान। धर्म विना त्यों नरभव मान।१२। जैसें गंध विना है फूल। नीरविहीन सरोवर धूल ॥ ज्यों धनविन शोभित नहिं भौन। धर्म विना नर त्यों त्रिंतौन ॥ १३॥ अरचै सदा देव अरहंत । चरचै गुरुपद करुणावंत ॥ खरचै दान धर्मसों प्रेम। न रचै विषय सकल नर एम ॥ १४ ॥ कमला चपल रहै थिर नाय। यौवन

कांति जरा लपटाय ॥ सुत मित नारी नावसँजो-
ग। यह संसार सुपनका भोग ॥ १५ ॥ यह
लखि चितधर शुद्ध सुभाव। कीजे श्रीजिनधर्म
उपाव ॥ यथाभाव जैसी गति गहै। जैसी गत
तैसा सुख लहै ॥ १६ ॥ जो मूरख बुद्धी-
करहीन। विषयपंथरग्त व्रत नहिं कीन ॥
श्रीजिनभाषित धर्म न गहै ॥ जैसी गत
तैसा सुख लहै ॥ १७ ॥ आलसमंद बुद्धि है
जास। कपटी मगन-विषय सठ तास ॥ कायरता
नहिं परगुण ढकै। सो तिर्यंचजोन लहि थकै
॥१८॥ आरतरौद्रध्यान नित करै। क्रोधादिक
मच्छरता धरै ॥ हिंसक वैरभाव अनुसरै। सो
पापिष्ठ नरकगति परै ॥ १९ ॥ कपट हीन करु-
णा चितमाहिं। हेय उपादे भूलै नाहिं। भक्तिवंत
गुणवंत जु कोय। सरल सुभाव सुमानुष होय
॥ २० ॥ श्रीजिनवचनमगन तपदान। जिन-
पूजे दे पात्रहिं दान ॥ रहे निरंतर विषयउदास।
सोही लहैं सुरग आवास ॥ २१ ॥ मानुषजोन

अतवर्ते पाय। सुन जिनवचन विषय विसराय॥
गहै महाव्रत दुर्द्धर वीर। शुक्लध्यानथिर लह
शिव धीर॥२२॥ धर्म करत सुख होय अपार।
पाप करत दुख विविधप्रकार॥ वालगुपाल कहैं
नर नारि। इष्ट होय सोई अवधारि ॥ २३ ॥
श्रीजिनधर्म मुकतिदातार। हिंसाकर्म वढइ सं-
सार ॥ यह उपदेश जान वडभाग। एक धर्मसों
कर अनुराग॥ २४ ॥ व्रतसंजम जिनपद श्रुति
सार। निर्मल सम्यकभाव जु धार। अंतकषाइ
विषयक्षप करो। जो तुम मुकतिकामिनी वरो
॥ २५ ॥ दोहा—

बुधकुमदनिशशिसुखकरन, भवदुखसागरजान
कहै ब्रह्म जिनदास यह, ग्रंथ धर्मकी खान।२६।
द्यानत जे बांचै सुनैं, मनमैं करैं उछाह।
ते पावें सुख सास्वते, मनवांछित फललाह॥२७॥

## १६१। अध्यात्मपंचासिका।

दोहा।

आठ कर्मके बंधतैं, बँधै जीव भववास। कर्म

सब गुण भरे, नमों सिद्धि सुखरास ॥ १ ॥ जगतमाहिं चहुंगति विषै जन्ममरणवश जीव। मुक्तिमाहिं तिहुंकालमें. चेतन अमर सदीव ।२। मोक्षमाहिंसेती कभी, जगमें आवै नाहिं। जगके जीव सदीव ही. कर्मकाट शिवजाहिं ॥३॥ पूर्व कर्मउद्योगतें. जीव करैं परिणाम। जैसें मदिरा पानतें, करै गहल नर काम ॥४॥ तातें बांधै कर्म को, आठ भेद दुखदाय। जैसें चिकने गातमें धूलिपुंज जमजाय ॥ ५ ॥ फिर तिन कर्मनके उदय, करै जीव बहु भाय। फिरके बांधै कर्मको. यह संसारसुभाय ॥ ६ ॥ शुभ भावनतें पुण्य है, अशुभभावतें पाप। दुहूंअछादित जीव सो जान सकै नहिं आप ॥७॥ चेतनकर्मअनादि-के, पावक काठ बखान। छीरनीर तिलतेल ज्यों खान कनक पाखान॥ ८ ॥ लाल बँध्यो गठड़ी-विषै.भानु छिप्यो घनमाहिं। सिंह पींजरेमें दि-यो, जोर चलै कछु नाहिं ॥ ९ ॥ नीर बुझावे आगको. जलै टोकनीमाहिं। देहमाहिं चेतन

दुखी. निज सुख पावें नाहिं ॥ १० ॥
देहसों छुटत है, अंतर तन है संग । ताहि ध्यान अग्नी दहै, तब शिव होय अभंग ॥ ११ ॥
रागरोषतें आपही. पडै जगतके माहिं । ज्ञान भावतें शिव लहै, दूजा संगी नाहिं ॥१२॥ जैसें काहू पुरुषके द्रव्य गड्यो घरमाहिं । उदर भरै कर भीख ही, व्योरा जानैं नाहिं ॥ १३ ॥ ता नरसों किनहीं कही. तू क्यों मांगै भीख। तेरे घरमें निधि गड़ी, दीनी उत्तम सीख ॥ १४ ॥
ताके वचनप्रतीतसों. वहै कियो मनमाहिं। खोद निकाले धन विना, हाथपरै कछु नाहिं ॥ १५॥
त्यों अनादिकी जीवकै. परजैबुद्धि बखान। मैं सुर नर पशु नारकी. मैं मूरख मतिमान ॥१६॥
तासों सतगुरु कहत हैं तुम चेतन अभिराम। निश्चय मुक्तिसरूप हो. ये तेरे नहिं काम ।१७।
काललब्धि परतीतसों, लखत आपमें आप। पूरण ज्ञान भये विना, मिटै न पुन अरु पाप ॥ १८ ॥ पाप कहत है पुण्यको. जीव सकल

संसार । पुण्य कहत है पापको. ते विरले मति-
धार ॥१९॥ बंदीखानेमैं परे. जातैं छूटै नाहिं ।
विन उपाय उद्यम किये. त्यों ज्ञानी जगमाहिं
॥२०॥ साबुन ज्ञान विराग जल. कोरा कपडा
जीव । रजक दक्ष धोवै नहीं. विमल न होय स-
दीव ॥ २१ ॥ ज्ञानपवन तप-अगन विन. दहै
मूस जिय हेम । कोडवर्षलौं राखिये. शुद्ध होय
मन केम ॥२२॥ दरव कर्म दौंकर्मतैं. भावकर्मतैं
भिन्न । बिकलप नहीं सुबुद्धिकै, शुद्ध चेतना
चिन्ह ॥ २३ ॥ चारौं नाहीं सिद्धकै, तू चारोंके
माहिं । चार विनासै मोक्ष है. और बात कछु
नाहिं ॥ २४ ॥ ज्ञाता जीवनमुक्त है, एक देश
यह बात । ध्यान-अग्नि-विन कर्मवन. जलै न
शिव किम जात ॥ २५ ॥ दर्पण काई अथिर
जल, मुख दीसै नहिं कोय । मन निर्मल थिर
विन भये. आपदरश क्यों होय ॥२६॥ आदि-
नाथ केवल लह्यो. सहस वर्ष तप ठान । सोई
पायो भरतजी. एक मुहूरत ज्ञान ॥ २७ ॥ राग

रोष संकल्प है, नयके भेद विकल्प। रोषभाव मिटजाय जब, तब सुख होय अनल्प ॥ २८ ॥ रागविरागदुभेदसों, दोयरूपपरिणाम। रागी जगके भूमिया, वैरागी शिवधाम ॥२९॥ एक भाव है हिरणके भूख लगे तृण खाय। एकभाव मंजारके, जीव खाय न अघाय ॥ ३० ॥ विविध भावके जीव बहु, दीसत हैं जगमाहिं. एक कछू चाहै नहीं, एक तजै कछु नाहिं ॥ ३१ ॥ जगत अनादि अनंत है. मुक्ति अनादि अनंत। जीव अनादि अनंत हैं कर्म दुविध सुन संत ॥३२॥ सबके कर्म अनादिके, कर्म भव्यको अंत। कर्म अनंत अभव्यके, तीनकाल भटकंत ।३३। फरश बरन रस गंध स्वर पांचों जानै कोय। बोलै डोलै कौन है, जो पूछै है सोय ॥३४॥ जो जानैं सो जीव हैं, जो मानै सो जीव। जो देखै सो जीव है, जीवै जीव सदीव ॥ ३५ ॥ जातपना दो विध लसै. विषय-निर्विषय-भेद । निरविषयी संवर लसै. विषयी आस्रव वेद ॥ ३६ ॥ प्रथम

जीवश्रद्धानसों, कर वैराग्य उपाय ॥ ज्ञान किये-
सों मोक्ष है, यही बात सुखदाय ॥३७॥ पुद्गल
सों चेतन बँध्यो, यही कथन है हेय। जीव बँध्यो
निज भावसों, यही कथन आदेय ॥३८॥ बंध
लखै निज औरसे, उद्यम करै न कोय। आप
बँध्यो निजसों समझ, त्याग करै शिव होय
॥३९॥ यथा भूपको देखके, ठौर रीतिको जान।
तब धनअभिलाषी पुरुष. सेवा करै प्रधान ।४०।
तथा जीवसरधानकर, जानै गुणपरजाय।
सबै जु शिवधनआशधर, समतासों मिलजाय
॥४१॥ तीनभेद व्यवहारसों, सर्व जीव सबठाम।
श्रीअरहत परमात्मा, निश्चय चेतनराम ॥४२॥
कुगुरु कुदेव कुधर्म रति, अहंबुद्धि सब ठौर।
हित अनहित सरधै नहीं, मूढनमें शिरमौर ।४३।
आपआप परपर लखै, हेयउपादे ज्ञान। अब
तो देशव्रती महा, व्रती सबै मतिमान ।४४। जा
पदमें यह पद लसै, दर्पन ज्यों अविकार। सकल
निकल परमात्मा, नित्यनिरंजन सार ॥ ४५ ॥

बहिरातमके भाव तजि, अंतरआतम होय। पर-
मातम ध्यावें सदा, परमातम सो होय।४६। बूंद
उदधि मिल होत दधि, वीती फरश प्रकाश (?)।
त्यों परमातम होत है, परमातम अभ्यास।४७।
सब आगमको सार ज्यों, सब साधनको धेव।
जाको पूजैं इंद्र सो, सो हम पायो देव ॥ ४८ ॥
सोहं सोहं नित जपै, पूजा आगमसार। सत-
संगतिमें बैठना, यहे करे व्यवहार ॥ ४९ ॥
अध्यातम पंचाशिका,-माहिं कह्यो जो सार। ध्या-
नत ताहि लगे रहो, सबसंसार असार ॥५०॥

॥ इति अध्यात्मपंचाशिका समाप्ता ॥

## १६२। सुवाबत्तीसी।

दोहा—नमस्कार जिनदेवको, करों दुहं कर जोर।
सुवाबतीसी सुरस में, कहूं अरिनदल मोर ।१।
आतमसुआ सुगुरुवचन, पढ़त रहै दिनरैन। क-
रत काज अघरीतिके, यह अचरज लखि नैन
॥२॥ सुगुरु पढ़ावे प्रेमसों, यह पढ़त मनलाय।
घटके पट जो ना खुलैं, सबहि अकारथ जाय।३

चौपाई—सुवा पढ़ावे सुगुरु बनाय। करम बनहि जिन जइयो भाय। भूल चूककर कबहु न जाहु। लोभ नलिनिपै चुगा न खाहु ॥४॥ दुर्जन मोहदगाके काज। बांधी नलनी तलधर नाज॥ तुम निज बैठ हु सुवा सुजान। नाज विषयसुख लहि तिहँ थान ॥५॥ जो बैठहु तो पकरि न रहो। जो पकरो तो दृढ़ जिन गहो॥ जो दृढ़ गहो तो उलटि न जाव। जो उलटो तो तजि भजि धाव ॥६॥ इहविध सूआ पढ़ायो नित्त। सुवटा पढ़िकै भयो विचित्त॥ पढ़त रहै निशिदिन ये बैन। सुनत लहै सब प्रानी चैन ॥ ७ ॥ इक दिन सुवटै आई मनै, गुरुसंगत तज भजगये वनै॥ बनमैं लोभ नलिन अति बनी। दुर्जनमोह दगाकों तनी॥ ८ ॥ ता तर विषयभोग अन धरे। सुवटै जान्यो ये सुख खरे॥ उतरे विषयसुखनके काज। बैठ नलिनपै विलसै राज ॥ ९ ॥ बैठो लोभनलिनपै जबै। विषय-स्वाद-रस लब्यो तबै॥ लटकत तरैं

उलटि गये भाव। तर मुंडी ऊपर भये पांव ॥१०॥
नलनी दृढ पकरे पुनि रहै। मुखतें वचन दी-
नता कहै॥ कोउ न तहां छुड़ावनहार। नलनी
पकरे करहि पुकार॥ ११॥ पढत रहै गुरुके
सब वैन। जे जे हितकर रखिये ऐन॥ सुवटा
वनमें उड जिन जाहु। जाहु तो भूल चुगा जिन
खाहु॥ १२॥ नलनीके जिन जाइयो तीर।
जाहु तो तहां न बैठहु वीर॥ जो बैठो तो दृढ
जिन गहो। जो दृढ गहो तो पकरि न रहो
॥ १३॥ जो पकरो तो चुगा न खइयो। जो
तुम खाव तो उलट न जइयो॥ जो उलटो तो
तज भज धइयो। इतनी सीख हृदयमें लहियो
॥१४॥ ऐसे वचन पढत पुन रहै। लोभ नलिन
तज भज्यो न चहै॥ आयो दुर्जन दुर्गतिरूप।
पकड़े सुवटा सुंदर भूप॥ १५॥ डारे दुखके
जालमझार। सो दुख कहत न आवै पार॥ भूख
प्यास बहु संकट सहै। परवस पर्‍यो महा दुख
लहै ॥१६॥ सुवटाकी सुधि बुधि सब गई॥ यह

तो बात और कछु भई ॥ आय पर्यो दुखसा माहिं। अब इततैं कितको भज जाहिं ॥ १७ ॥ केतो काल गयो इह ठौर। सुवटै जियमें ठानी और यह दुख जाल कटै किह भाँति। ऐसी मनमें उपजी ख्याँति ॥ १८ ॥ रात दिना प्रभु सुमरन करै। पाप-जाल काटन चित धरै ॥ क्रम क्रम कर काट्यो अघजाल। सुमरत फल भयो दीनदयाल ॥१९॥ अब इततैं जो भजकें जाँउं। तो नलनीपर बैठ न खाँउं ॥ पायो दाव भज्यो ततकाल। तज दुर्जन दुर्गति जंजाल ॥ २० ॥ आयो उड़त बहुरि वनमांहिं। बैठ्यो नरभवद्रुम-की छांहिं॥ तित इक साधु महा मुनिराय। धर्म देशना देत सुभाय ॥ २१ ॥ यह संसार कर्मवन रूप। तामहिं चेतन सुआ अनूप ॥ पढत रहै गुरु बचन विशाल। तौ हू न अपनी करै सँभाल ॥ २२ ॥ लोभ नलिनपै बैठ्यो जाय। विषय-स्वाददरस लटक्यो आय। पकराहि दुर्जन दुर्गति परै। तामें दुःख बहुते जिय भरै ॥ २३ ॥ सो

दुख कहत न आवै पार। जानत जिनवर ज्ञान मझार॥ सुनतहि सुवटो चौंक्यो आप। यह तो मोहि परयो सब पाप॥ २४॥ ये दुख तो सब मैं ही सहे। जो मुनिवरने मुखतें कहे॥ सुवटा सोचै हियेमझार। ये गुरु सांचे तारनहार।२५। मैं शठ फिरयो करमवनमाहिं। ऐसे गुरु कहुं पाये नाहिं॥ अब मोहि पुण्य उदै कछु भयो। सांचे गुरुको दर्शन लयो॥२६॥ गुरुकी थुतिकर बारंबार। सुवटा सोचै हियेमझार॥ सुमरत आप पाप भजगयो। घटके पट खुल सम्यक थयो।२७। समकित होत लखी सब बात। यह मैं यह पर द्रव्य विख्यात॥ चेतनके गुण निजमहिं धरे। पुद्गल रागादिक परिहरे॥ २८॥ आप मगन अपने गुणमाहिं। जन्म मरण भय जिनको नाहिं॥ सिद्धसमान निहारत हिये। कर्मकलंक सबहि तज दिये॥ २९॥ ध्यावत आपमाहिं जगदीश। दुहुँपद एक विराजत ईश। इहविधि सुवटो ध्यावत ध्यान। दिनदिनप्रति प्रगटत

कल्यान ॥ २० ॥ अनुक्रम शिवपद जियको भयो । सुख अनंतै विलसत नित नयो ॥ सतसंगति सबको सुख देय। जो कछु हियमें ज्ञान धरेय ॥ २१ ॥ केवलिपद आतम अनूभूत । घट घट राजत ज्ञान सँजूत ॥ सुख अनंत विलसै जिय सोय। जाके निजपद परगट होय।२२। सुवावत्तीसी सुनहु सुजान। निजपद प्रगटत परम निधान ॥ सुख अनंत विलसहु ध्रुव नित्त । 'भैयाकी' विनती धर चित्त ॥२३॥ संवत सत्रह त्रेपनमाहिं । आश्विन पहले पक्ष कहाहिं ॥ दशमी दशों दिशा परकाश। गुरु संगतितैं शिवसुखभास ॥ २४ ॥

## १६३ । सप्तव्यसनके चौबोले ।

सात व्यसन । दोहा—

सातविसन जगमें बुरे, बुरा इन्होंका संग ।
जिसके सिर चढ जात हैं, केई दिखावत रंग ॥
केई दिखावत रंग संगमें, नफा नहीं सुन भाई ।
अपना तन धन धर्म गुमावै,जगबदनामी छाई॥

तात मात सुत नारी छाडै, मुँह न लगावै भाई।
हाय हाय किस नीच जीवने, इनकी चाल चलाई॥

झड़—

चालमें सब जग आया, ख्यालमें जन्म गमाया।
पाप कर नरक सिधाया, बहुत पीछें पछताया॥
विसनकी सुनो कहानी, कही जेसें जिनवानी।
तज्या जिन्होंने विसन जिनेश्वर तिनकी शिक्षा
मानी॥ १॥

(१) जूआखेलनव्यसन।

जुआ खेलकर जगतमैं, होय मुफ्त बदनाम।
मजा नहीं इस काममैं, सजावार वसु जाम॥
सजावार वसु जाम धाम, आराम कभी नहिं
पाता। फिकरमंद मतिअंध वक्तपर, खानेको
नहिं जाता॥ संग जुआरी कई रंगका, ढंग
देख घबराता। मारपीट बहु माल खायकर, तौ
भी नहीं लजाता॥

झड़—

काज ज्वारीके नाहीं, दया नहिं मनके माहीं।

सत्य नहिं कहै कदाही, रा॰का चोर सदाही॥
पांडुसुत खेल किया था, नारिका दाव दिया था।
तजा जिन्होंने जुआ जिनेश्वर तिन सब सुक्ख
लिया था ॥ २ ॥

( २ ) मांसभक्षणव्यसन ।

श्वास श्वासपर खैरको, चाहै सकल जहान।
श्वास नाशकर होत है. मांस महा दुखदान ॥
मांस महा दुखदान खानकी बात सुनत घिन
आवै। थरहर काँपै काय हाय पशु दीन बडा
घबरावै ॥ बेकसूर पशुमांसलालची तनमें छुरी
चलावै। बडे निर्दयी जीव जगतमें, आमिषभो-
जन खावें ॥

झड़—

भावना हिरदै खोटी, छोंककर आमिस बोटी।
मनुष भी राक्षस जोटी, धरै शिर अघकी पोटी॥
मांसका नाम न लेना, असनके लायक है ना।
मांस असनको त्याग जिनेश्वर जगमें कीरति
लेना ॥ ३ ॥

( ३ ) मदिरासेवनव्यसन ।

जितने नशे जहाँनमें, सभी विनाशै ज्ञान । ति-
नमें मदिरा अति बुरी, सही गमावै प्रान ॥ सही
गमावै प्रान ज्ञानका, नाम न रहने पावै । मदिरा
पीके मनुष होशमें, कबहूं नाहिं रहावै ॥ जननी
भगिनी नार न जाने, मदमातुर हो जावै । अ-
ति बेहोश पडा दुख भुगतै, मूरख प्रान गमावै ॥

झड—

प्रान बहु जीवन खोया, जादवां वंश डुबोया ।
ऋषीको क्रोध जगाया, द्वारिका दाह कराया ॥
तुच्छकी कौन कहानी, बड़ोंकी कालनिशानी ।
यातैं मदिरा त्याग जिनेश्वर करो धर्म सुखपानी ॥

( ४ ) शिकारव्यसन ।

अपने अपने प्रानकी सभी मनावै खैर । हाय
सिकारी बनविषे, पशु मारे विन बैर ॥ पशु मा-
रै विन बैर खैरकी दया हिये नाहिं लावै । शीत
घाम सब सहे वनीमें, भोजन भी नहिं पावै ॥
नाम भजन हरनाम त्यागकैं मार मार मुख गा-
वै । कायर क्रूर कुरंग अंगमें भारी चोट लगावै ॥

झड—

चोटमें हिरन सताया, दयाका नाम मिटाया। भ-
भेके पीछैं धाया, वीरका नाम लजाया॥ मृगी-
पर हाथ चलाया, वृथा क्षत्री कहलाया। दुर्ग-
तिपंथ शिकार त्यागकर, यही जिनेश्वर गाया॥

( ५ ) चौरीव्यसन।

प्रानोंसे प्यारी गिनै, धनदौलत संसार। याके
कारन नरपती, हाथ गहै तलवार॥ हाथ गहै
तलवार समरमें सूरवीर शिर देते। नद सागर
तिर जांय वणिक शिर बडी आपदा लेते॥
कठिन कठिनकर लछमी जोड़ैं सहैं सभी दुख
जेते॥ हाय हाय ताको ठगता करि सहज चौर
कर लेते॥ झड—
चौरकों राजा मारै. सजा दे देश निकारे। लोग
सबही दुतकारै, बडी बेशरमी धारै॥ भूल मति
चौरी करियो, चौरसंगतिसैं डरियो। डरियो
जगतमझार जिनेश्वर चौरी कबहु न करियो।६।

( ६ ) वेश्यासेवनव्यसन।

नीचनकी संगत रहै, करै नीच सब काम। मृ-

रखजन फँसि जात हैं, देख ऊजरो चाम ॥ दे-
ख ऊजरो चाम दामकी, खातिर धरम गमावे।
ऊंच नीचका ख्याल करै ना, सबको अंग लगावे॥
जगकी झूंट जानि गनिकाको, मूरख मन ल-
चावै। हा धिक धिक ऐसे जीवनको, गनिका
संग रहावे॥ झड-
लगे जब गनिका प्यारी, बुद्धि नशि जाय अ-
गारी। क्रोडपति होय भिखारी, कर्मगति टरे
न टारी॥ भूल मति यारी करियो, देहदुरग-
तिसों डरियो। तजि गनिकाको नेह जिनेश्वर
धर्मविषै मन धरियो॥ ७॥

(७) परस्त्रीसेवनव्यसन।

कुलकलंकदायक सदा, परकामिनिको प्यार।
मूरखमनके हतनको, मृगनैनी तलवार॥ मृग-
नैनी तलवार कलेजा आरपार हो जावे। दृग-
कटाक्ष सर चोट लगै तब, ओट न कोई आवै॥
ऊपर घाव प्रगट नहिं दीखै, मनही मन पछतावै।
खानपान गृहवास खासका, मजा हाथसे जावै॥

आनके प्रान गमावे भेद काहू न बतावै । दिव-
समें निद्रा आवे. सुपनमें नारि लखावे ॥ वृथा
क्यों जी ललचावे. लिखी विधिने सोइ पावे ।
लंकपतीसे रंक भये नर तेरी कौन चलावे ॥८॥

समाप्त ।

## १६४ । उपदेशी बारहखड़ी ।

दोहा—प्रथम नमूं अरहंतको, नमूं सिद्ध आचार ।
उपाध्याय सब साधुको, नमूं पंच परकार ॥१॥
भजन करूं श्रीआदिको, अंत नाम महावीर ।
तीर्थंकर चउवीसको, नमूं ध्यान धर धीर ॥२॥
जिनधुनितैं वानी खिरी, प्रगट भई संसार ।
नमस्कार ताकूं करूं, इकचित इकमन धार ।३।
ता वानीके सुनतही, बढ्यो परम आनंद ।
भई सुरति कछु कहनकी, बारखड़ीके छंद ॥
बारखडीके छंद बनाऊं, यह मेरे मन आई ।
जैनपुराण बखानी वानी, सो मैंने सुन पाई ॥
गुरुप्रसाद भविजनकी संगति, यह उपजी चतु-

राई। सूरत कहै बुद्धि है थोरी, श्रीजिननाम सहाई॥ ४॥ कक्का करत सदा फिरयो, जामन मरन अनेक। लाख चौरासी जोनिमें, काज न सुधरयो एक॥ काज न सुधरयो एक दिवाना तैं शुभ अशुभ कमाया। तेरी भूलि तोहि दुख-दाई, बहुतेरा समझाया। भटकत फिरयो चहूं-गति भीतर काल अनादि गमाया। सूरत सत-गुरु सीख न मानी तातैं जग भरमाया॥ ५॥ खक्खा खूबी मत लखो, संसारी सुखजान। यह सुख,दुखका मूल है,सतगुरु कही बखान॥ सतगुरु कही बखान जान यह, तू मति होय अयाना। विनाशीक सुख इन इंद्रिनका,तैं मीठा करि जाना॥ यह सुख जानि खानि है दुखकी तू क्या भरम भुलाना। सूरत पछतावैगा तबही होय नरक जब थाना॥ ६॥ गग्गा गुरु निर-ग्रंथको, सतवानी मुख भाख। अवर विकार सबै तजो, यह थिरता मन राख॥ यह थिरता मन राखि चाखि रस, जो अपना सुख चाहै।

अवर सबहिं जंजाल दूर करि ये बातैं अवगाहै ॥ पांचों इंद्रीवस करि अपनी कर्ममूलको दाहै । सूरत चेत अचेत होय मति. अवसर बीतो जाहै ॥७॥ घग्घा घाट सुघाटमें. नाव लगी है आय । जो अबके चेतै नहीं. तो गहरा गोता खाय ॥ गहिरा गोता खाय जाय तब कौन निकासनहारा । समय पाय मानुषगति पाई, अजहूं नाहिं सँभारा ॥ बारबार समझाऊं चेतन मानो कहा हमारा । सूरत कही पुकार गुरूने, यों हो है निस्तारा ॥ ८ ॥ नन्ना नाता जगतमें, निज स्वारथ सबकोय । आन गांठि जिसदिन परे, कोउ न सँगाती होय ॥ कोउ न सँगाती सगा न साथी जिसदिन काल सतावे । सब परिवार अपन स्वारथका, तेरे काम न आवै ॥ आठों मदमें छाकि रह्यो है, मैं मैं कर विललावै । सूरत समझि होय मत बौरा, अवसर बीता जावै ॥ ९ ॥ चच्चा चंचल विकलमन, तिस-मनको बसिआन । जबलग मन बसमें नहीं, काज न

होय निदान ॥ काज न होय निदान जान यह, वश नाहीं मन तेरा। पांचूं इंद्री छुठा चोर मन, तूं इनका भयो चेरा ॥ राग रोष अरु मोहसमीपो इनहुं आन मिल घेरा। सूरत जिसदिन मनथिर हो है, तिसदिन होय निवेरा ॥ १० ॥ छच्छा छह रस स्वादमें, रह्यो छहों रस मान। छकि रह्यो छारै नहीं, समुझत नाहिं अजान ॥ समुझत नाहिं अजान जान तू इन स्वादनमें राचा। आरत चिंता लाग रही है, ज्ञानध्यानमें काचा ॥ जैसें कर्म नचावे तोकूं, तैसी ही विधि नाचा ॥ सूरत फिरयो चहूंगति भीतर, मिल्या न सतगुरु साँचा ॥११॥ जज्जा जाग सुजाग नर, यह जागनकी वार। जो अब तू जागै नहीं, फेर न होय सँभार ॥ फेर न होय सँभार सार यह, जो अबके नहि जागै। जो जागै निरभयपद पावै, जरामरनभयभागै ॥ नातरि फेर फसै भवसागर, हाथ कछू नहिं लागै ॥ सूरत भला होय जब तेरा, संसारी सुख त्यागै ॥ १२ ॥ झज्झा झारि

पिछोरके. कहूं तोहि समझाय। जामें नें वासा किया, सो तेरी नहिं काय॥ सो तेरी नहिं काय जाय संग तुझे अकेला जाना। तैंने घर बहुतेरे कीये. आवत जात भुलाना॥ थावर पंच त्रस पक्षी मानुष, भयो देव कहुँ दाना। सूरत छहों कायतें भुगती आपा नहीं पिछाना॥ १३॥ नन्ना नग्गद है भलो, ऐसो अवर न कोय। जे सँभले तेई तिरे. भवजलपार जु होय॥ भवजलपार जु होय विचारें, जे इस बेर संभारा। तीनकाल जिन सही परीषह, कर्म चूर करि डारा॥ आवंत जात काल बहु वीना, लोकालोक निहारा। सूरत जो सुख ऐसा चाहे. चेतो वेग सँवारा॥१४॥ टट्टा टाला तिन किया, ते बूडे संसार। फिरहिं भटकते जगतमें, तिनको वार न पार॥ तिनको वार न पार कहूं है, फिरते फिरहिं विचारे। नर तिरजंचहु नरक देवगति, चारों धाम निहारे॥ जम्मन मरन किये बहुतेरे, सहे महादूख भारे। सूरत कौतुक आप कमाये. कापे

निर्वान ॥५॥ चोवीसों दंडक तनी. गत्यागति सुनि लेहु। सुनकर विरक्त भाव धर. चहुंगति पानी देहु ॥ ६ ॥

चौपाई—पहिलो दंडक नारकितनो। भवन पती दसं दंडक भनो ॥ ज्योतिसे व्यंतरस्वर्गे निवास। थावर पंचं मद्दा दुःखरास ॥७॥ विकलत्रयं अरु नेर तिर्यंच। पंचेंद्री धारक परपंच ॥ यह चौवीस जु दंडक कहे। अब सुन इनमें भेद सु लहे ॥ ८ ॥ नारककी गति आगति दोय। नर तिर्यंच पंचेंद्री जोय ॥ जाय असेनी पहली लगों। मनविन हिंसाकर्म न पगों ॥ सरीसर्प दूजे लों जाय। अरु पक्षी तीजेलों थाय ॥ सर्प जाय चौथे लों सही। नाहर पंचम आगें नहीं ॥१०॥ नारी छट्टे लगही जाय। नर अरु मच्छ सातवें थाय ॥ एतो नारक आगति कही। अब सुन नारककी गति सही ॥११॥ नरक सातवेंको जो जीव। पशुगति ही पावे दुखदीव ॥ अरु सब नारक मर नर पशु। दोऊ गति आवें परवश

॥ १२ ॥ छट्टेको निकस्यो जु कदापि । सम्यक
सह श्रावक निष्पाप । पंचम-निकस्यो मुनि हू
होय । चौथेको केवलि हू कोय ॥ १३ ॥ तिय
नरकको निकस्यो जीव । तीर्थंकर भी हो ज॰
पीव ॥ यह नारककी गत्यागती । भाषी जिन-
वाणीमें सती ॥ १४ ॥ तेरह दंडक देव निकाय
तिनको भेद सुनो मनलाय ॥ नर तिर्यंच पंचेंद्री
विना । औरनको नाहिं सुरपद गिना ॥ १५ ॥
देव मरै गति पांच लहाँहिं । भू जल तरुवर नर
तिरमाहिं ॥ दूजे सुरग उपरले देव । थावर है
न कह्यो जिनदेव ॥१६॥ सहस्रारतैं ऊंचे खिरा
मरकर होवै निश्चय नरा॥ भोगभूमिके तिर्यंच
नरा । दूजे देवलोकतैं परा ॥ १७ ॥ जाय नहीं
यह निश्चय कही । देवन भोगभूमि नाहिं गही ॥
कर्मभूमियां नर अरु ढोर । इन विन भोगभूमि
की ठौर ॥ १८ ॥ जाइ न तातैं आगति दोइ ॥
गति इनकी देवनकी होइ ॥ कर्मभूमिया तिर्यग
बुद्ध । श्रावकव्रत धर बारम शुद्ध ॥१९॥ सह-

नार ऊपर तिर्यंच । जाय नहीं तज है परपंच ॥
अव्रत सम्यकदृष्टी नरा ॥ बारमतैं ऊपर नहिं
धरा ॥२०॥ अन्यमती पंचागिनि साध । भवन-
त्रिकतैं जाइ न बाद । परिव्राजक निरदंडी देह ।
पंचम परैं न उपजैं जेह ॥ १ ॥ परमहंस नामैं
परमती । सहस्रार ऊपर नहिं गती ॥ मोक्ष न
पावै परमति माहिं । जैन बिना नहिं कर्म नसाहिं
॥२२॥ श्रावक आर्य अणुव्रत धार । बहुरि
श्राविकागण अविकार ॥ सोलह स्वर्ग परैं नहिं
जाय । ऐसो भेद कह्यो जिनराय ॥ २३ ॥ द्रव्य
लिंगधारी जे जती । नवग्रीवक ऊपर नहिं गती ॥
नवहिं अनुत्तर पंचोत्तरा ॥ महामुनि विन और
न धरा ॥ २४ ॥ केई चार जीव सुर भया । पण
इंद्रकपद नाहीं गहा ॥ इंद्र भयो न शचीहू भयो ।
लोकपाल कबहू नहिं थयो ॥२५॥ लौकांतिक
ह्वो न कदापि । नहीं अनुत्तर पहुंच्यो आप ॥
ए पद धर बहु भव नहिं धरै । अल्पकालमैं मु-
क्तिहि वरै ॥२६॥ हैं विमान सरवारथ सिद्ध

सबतें ऊंचो अतुल सुरिद्ध ॥ ताके सिरपर है
शिवलोक । परें अनंतानंत अलोक ॥ २७ ॥
गत्यागत्य देवगति भनी । अब सुन भ्रात मनु-
षगति तनी । चौवीसों दंडकके मांहि । मनुष
जांहि यामें शक नांहि ॥ १८ ॥ मोक्षहु पावें
मनुष मुनीश । सकल धराको जो अवनीश ॥
मुनि विन मोक्ष नहीं कोउ वरे । मनुष विना
नहिं मुनि ह्वै तरे ॥ २९ ॥ सम्यकदृष्टी जे मुनि-
राय । भवजल उत्तरें शिवपुर जाय । तहां जाय
अविनाशी होय ॥ फिर पीछें आवे नहिं कोय ॥
॥३०॥ रहै शाश्वते शिवपुरमाहिं । आतमराम
भयो सक नाहिं ॥ गति पचीस कही नरतनी ।
आगति फुनि बाईसहि भनी ॥३१॥ तेजकाय
अरु वाय जु काय । इनविन और सबै नर थाय ॥
गति पचीस आगति बाईस । मनुषतनी जो
भाखी ईश ॥३२॥ ताहि सुरासुर आतमरूप ।
ध्यावै चिदानंद चिद्रूप ॥ तौ उतरो भवसागर
जिया । और न शिवपुर मारग लिया ॥३३॥

यह सामान्य मनुषकी कहा । अब सुन पदवी-
धरकी सही ॥ तीर्थंकरकी दो आगती । स्वर्ग नर
कतैं आवै सती ॥३४॥ फेरि न गति धारै जग-
दीस । जाय विराजैं जगके शीस ॥ चक्री अर्ध
चक्रि अरु हली । सुरग लोकतैं आवैं बली ॥
॥३५॥ इनकी आगति एकहि जान । गतिकी
रीति कहूं जु बखानि ॥ चक्रीकी गति तीन जु
होय । सुरग नरक अरु शिवपुर जोय ॥३६॥
तप धारै तौ शिवपुर जांय । मरै राजमैं नरकहि
ठांय ॥ आखरिमैं ह्वै पद निर्वान । पदवी धारक
बडे प्रधान ॥३७॥ बलभद्रनकी दोयहि गती ।
सुरग जांहि कै ह्वै शिवपती ॥ तप धारैं ये नि-
श्चय भया । मुक्तिपात्र ये श्रुतिमैं कह्या ॥३८॥
अर्द्धचक्रिको एकहि भेद । नारक होय लहै अति
खेद राजमाहिं ये निश्चय मरैं । तदभवमुक्ति
पंथ नहिं धरैं ॥ ३९ ॥ आखिर पावै जिनवर
लोक । पुरुष शलाका शिवके थोक ॥ ये पद
कबहुं न पाये जीव ॥ ये पदपाय होय शिवपीव

॥४०॥ औरहु पद कइयक नहिं गहे। कुलकर नारदपदहु न लहे॥ रुद्र भये न मदन ना भये। जिनवर मात पिता नहिं थये॥ ४१॥ ये पद पाय जीव नहिं रुलै। थोडेहि दिनमें जिन सम तुलै॥ इनकी आगति श्रुतमे जानि। गतिको भेद कहूं जो वखानि॥४२॥ कुलकर देवलोक ही गहै। मदन सुरग शिवपुरको लहै॥ नारद रुद्र अधोगति जाय। सहै कलेश महा दुखदाय॥ ४२॥ जन्मांतर पावे निरवान। वडे पुरुष जे सूत्र प्रमान॥ तीर्थंकरके पिता प्रसिद्ध। स्वर्ग जांय कै हो है सिद्ध॥ ४४॥ माता स्वर्ग लोक ही जाय। आखिर शिवपुर लोक लहाय॥ ये सव रीति मनुषकी कही। अव सुन तिर्यंचन गति सही॥ ४५॥ पंचेद्री पशुमरण कराय। चौवीसों दंडकमें जाय॥ चौवीसों दंडकतें मरै। पशू होय तौ नाहि न करै॥४६॥ गति आगती कही चौवीस। पंचेंद्री पशुकी जिन ईश। तौ परमेश्वरको पथ गहौ॥ चौविस दंडक नाहीं

लहो ॥४७॥ विकलत्रयकी दश ही गती। दस आगती कहीं जगपती ॥ पांचों थावर विकल जु तीन। नर तिर्यंच पंचेंद्री लीन ॥ ४८ ॥ इनहीं दशमें उपजैं जाय। पृथिवी पानी तरवरकाय ॥ इनहीतैं विकलत्रय आय। इन ही दसमें जन्म कराय ॥ ४९ ॥ नारक विन सब दंडक जोय पृथ्वी पानी तरुवर सोय। तेज वायु मरि नवमें जाय। मनुष होय नहिं सूत्र कहाय ॥५०॥ थावर पन विकलत्रय ठौर। ये नवगति भाखी मदमोर दसतैं आवै तेज अरु वाय। होय सही गावै जि- नराय ॥५१॥ ये चौईस दंडके कहे। इनकूं त्याग परमपद लहे ॥ इनमें रुलै सु जगको जीव। इनतैं रहित सु त्रिभुवनपीव ॥५२॥ जीवईसमें और न भेद। ए करमी वे कर्म उछेद ॥ कर्म बंध जोलों जगजीव। नाशे कर्म होय शिव-पीव ॥ दोहा—मिथ्या अव्रत योग अर, मद परमाद क- षाय। इंद्रियविषय जु त्याग ये, भ्रमन दूरि ह्वै जाय ॥ जिन विनगति भवतैं धरी, भयी नहीं

सुरझार। जिनमारग उर धारिये, हो हैं भव-
दधि पार ॥ ५५ ॥ जिन भज सब परपंच तज
वडी बात है येह। पंच महाव्रत धारिकै, भवज-
लकों जल देह ॥ ५६ ॥ अंतर करण जु सुद्ध
है, जिनधर्मी अभिराम। भाषा कारण कर सकूं
भाषी दौलतराम ॥ ५७ ॥ इति ॥

**१७१। श्रीचौवीस तीर्थंकरोंके चिन्ह।**

वृषभनाथका 'वृषभ' जु जान। अजितनाथके
'हाथी' मान ॥ संभवजिनके 'घोडा' कहा। अ-
भिनंदनपद 'बंदर' लहा ॥ १ ॥ सुमतिनाथके
'चकवा' होय। पद्मप्रभके 'कमल' जु जोय ॥
जिनसुपासके 'सथिया' कहा। चंद्रप्रभपद 'चंद्र'
जु लहा ॥ २ ॥ पुष्पदंतपद 'मगर' पिछान।
'कल्पवृक्ष' शीतलपद मान ॥ श्रीश्रियांसपद
'गेंडा' होय। वासुपूज्यके 'भैंसा' जोय॥३॥वि-
मलनाथपद 'शूकर' मान। अनंतनाथके 'सेही'
जान ॥ धर्मनाथके 'वज्र' कहाय। शांतिनाथपद
'हिरन' लहाय ॥ ४ ॥ कुंथुनाथके पद 'अज'

चीन। अरजिनके पद चिह्न जु 'मीन'॥ मल्लि नाथ पद 'कलसा' कहा। मुनिसुव्रतके 'कछुआ' लहा॥ ५॥ 'लालकमल' नमिजिनके होय। नेमिनाथ-पद 'संख' जु जोय॥ पार्श्वनाथके 'सर्प' जु कहा। वर्द्धमानपद 'सिंह' हि लहा।६।

## १७२। संक्षिप्त सूतकविधि।

सूतकमें देव शास्त्र गुरुका पूजन प्रक्षालादिक करना, तथा मंदिरजीकी जाजम वस्त्रादिको स्पर्श नहीं करना चाहिये। सूतक का समय पूर्ण हुये बाद पूजनादि करके पात्रदानादि करना चाहिये।

१—जन्मका सूतक दश दिन तक माना जाता है।

२—यदि स्त्रीका गर्भपात (पांचवें छठे महीनेमें) हो तो जितने महीनेका गर्भपात हो उतने दिनका सूतक माना जाता है।

३—प्रसूति स्त्रीको ४५ दिनका सूतक होता है, कहीं कहीं चालीस दिनका भी माना जाता है। प्रसूतिस्थान एक मास तक अशुद्ध है

४—रजस्वला स्त्री चौथे दिन [illegible] भोजनादिकके लिये शुद्ध होती है परन्तु देव पूजन, पात्रदानके लिये पांचवें दिन शुद्ध होता है। व्यभिचारिणी स्त्रीके सदा ही सूतक रहता है।

५ मृत्युका सूतक तीन पीढी तक १२ दिनका माना जाता है। चौथी पीढीमें छह दिनका, पांचवीं छठीं पीढी तक चार दिनका, सातवीं-पीढीमें तीन, आठवीं पीढीमें एक दिन रात, नवमी पीढी में स्नानमात्रमें शुद्धता हो जाती है।

६—जन्म तथा मृत्युका सूतक गोत्रके मनुष्यको पाच दिनका होता है। तीन दिनके बालकका मृत्युका एक दिनका आठ वर्षके बालकको मृत्युका तीन दिन तकका माना जाता है। इसके आगे बारह दिनका।

७—अपने कुलके किसी गृहत्यागीका सन्यास मरण, वा किसी कुटुम्बीका संग्राममें मरण हो जाय तो एकदिनका सूतक माना जाता है।

८—यदि अपने कुलका कोई देशान्तरमें मरण करे और १२ दिन पहले खबर सुने तो शेष दिनोंका ही सूतक मानना चाहिये। यदि १२ दिन पूर्ण हो गये हों तो स्नानमात्र सूतक जानो।

९—गौ, भैंस, घोड़ी आदि पशु अपने घरमें जने तो एक दिनका सूतक और घरके बाहर जने तो सूतक नहीं होता। दासी तथा पुत्रीके घरमें प्रसूति होय तो एक दिन, मरण हो तो तीन दिनका सूतक होता है। यदि घरसे बाहर हो तो सूतक नहीं। जो कोई अपनेको अग्नि आदिकमें जलाकर वा विष, शस्त्रादिसे आत्महत्या करे तो छह महीनेतकका सूतक होता है। इसी प्रकार और भी विचार है सो आदिपुराणसे जानना।

१०—बच्चा हुये बाद भैंसका दूध १५ दिन तक, गायका दूध १० दिन तक, बकरीका ८ दिन तक अभक्ष्य (अशुद्ध) होता है। देशभेदसे सूतक विधानमें कुछ न्यूनाधिक भी होता है परन्तु शास्त्रकी पद्धति मिलाकर ही सूतक मानना चाहिये। *समाप्त*

---

# तीस चौबीसी पूजा।

अडिल्ल छन्द।

पांच भरत शुभ क्षेत्र, पांच ऐरावते,
आगत नागत वर्त्तमान जिन शास्वते।
सो चौबीसी तीस जजों मन लायके,
आह्वानन विधि करूं वार त्रय गायके।

ॐ ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रस्थ सप्तसतविंशतिजिनेन्द्राः अत्रावतरावतर सवौषट् आह्वानन, अत्र तिष्ठ तिष्ठ, ठः ठः स्थापन। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरण।

अथाष्टक।

( चाल रेखता )

नीर दधि क्षीर सम लायो, कनकके भृंग भरवायो। जरामृतु रोग संतायो, अबै तुम चर्ण ढिग आयो॥ द्वीप ढाई सरस राजै, क्षेत्र दश ता विषैं छाजै। सात शत बीस जिन राजै, पूजते पाप सब भाजै॥ १॥

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो जल०।

सुरभि जुत चंदनं लायो, संग करपूर घसवायो। धार तुम चरण ढरवायो, भव आताप नसवायो॥ द्वीप ढाई०॥२॥

ओं ह्रीं पंचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो चदन०।

चंद सम तंदुलं सारं, किरण मुक्ता जु उनहारं। पुंज तुम चरण ढिग धारं, अखैपद काजके कारं॥ द्वीप ढाई०॥ ३॥

ओं ह्रीं पचमेरुसंबधिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो अक्षत०।

पुष्प शुभ गंध जुत मोहे, सुगन्धित तास मन मोहे। जजत तुम, मदन छय होवे, मुक्तिपुर पलकमें जोवे ।। द्वीप ढाई० ।।४।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो पुष्प०।

सरल व्यंजन लिया ताजा, तुरत बनवाइया खाजा। चरण तुम जजो महाराजा, क्षुधा दुख पलकमें भाजा ।। द्वीप ढाई० ।।५।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो नैवेद्य०।

दीप तम नाशकारी है, सरस शुभ ज्योति धारी है। होय दशदिश उजारी है, धूम्र मिस पाप जारी है ।। द्वीप ढाई० ।।६।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो दीप०।

सरस शुभ धूप दशअगी, जराऊँ अग्निके संगी। कर्मकी सेन चतुरगी, चरण तुम पूजते अगी ।। द्वीप ढाई० ।। ७ ।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बन्धिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो धूप०।

मिष्ट उत्कृष्ट फल ल्यायो, अष्ट अरि दुष्ट नसवायो। श्री जिन भेंट करवायो, फल मनोवांछितो पायो ।। द्वीप ढाई० ।।८।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बधिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो फल०।

द्रव्य आठों जु लीना है, अर्घ कर मै नवीना है। पूजते पाप छीना है, 'भानमल' जोड़ कीना है ।। द्वीप ढाई० ।।९।।

ओं ह्रीं पचमेरुसम्बधिदशक्षेत्रके सातसौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं०।

अथ प्रत्येक अर्घ ( अडिल्ल छन्द )

आदि सुदर्शन मेरु तनी दक्षिण दिशा,
भरत क्षेत्र सुखदाय सरस सुन्दर बसा।
तिहँ चौबीसी तीन तने जिनरायजी,

बहत्तरि जिन सर्वज्ञ नमों शिरनाय जी ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुके दक्षिण दिशाके भरतक्षेत्रसम्बन्धि तीन चौबीसी के बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ १ ॥

ताहि मेरु उत्तर ऐरावत सोहनो,
आगत नागत वर्त्तमान मन मोहनो ।
तिहँ चौवीसी तीन तने जिनरायजी,
बहत्तरि जिन सर्वज्ञ नमों शिर नायजी ॥२॥

ॐ ह्रीं सुदर्शनमेरुके उत्तरदिशाके ऐरावतक्षेत्रसबधि तीन चौबीसी के बहत्तर जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥ २ ॥

कुसुमलता छन्द ।

खंड धातुकी विजय मेरुके दक्षिण दिशा भरत शुभ जान, तहँ चौबीसी तीन विराजै आगत नागत अरु वर्त्तमान । तिनके चरण कमलको निशदिन अर्घ चढाय करूं उर ध्यान, इस ससार भ्रमणतैं तारो अहो जिनेश्वर करुणावान ॥ ३ ॥

ॐ ह्रीं धातुकीखडकी पूर्वदिश विजयमेरुके दक्षिणदिश भरतक्षेत्र सम्बन्धि तीन चौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्व० ॥ ३ ॥

इसी दीपकी प्रथम शिखरके उत्तर ऐरावत जो महान । आगत नागत वर्त्तमान जिन बहत्तरि सदा शास्वते जान ॥ तिनके चरण कमलको निशदिन अर्घ चढ़ाय करूं उर ध्यान । इस संसार भ्रमणतैं तारो अहो जिनेश्वर करुणावान ॥ ४ ॥

ॐ ह्रीं धातुकीखडकी पूर्व दिश विजयमेरुके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धी तीन चौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ४ ॥

चौपाई छन्द।

खंड धातु गिर अचल जु मेरु दक्षिण नाम भरत बहु घेर।
तामें चौबीसी त्रय जान, आगत नागत अरु वर्त्तमान ॥ ५ ॥

ॐ ह्रीं धातुकीखंडकी पश्चिमदिश अचलमेरुके दक्षिणदिश भरतक्षेत्र-सम्बन्धी तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ५ ॥

अचलमेरु उत्तर दिश जाय, ऐरावत शुभ क्षेत्र बताय।
तामें चौबीसी त्रय जान, आगत नागत अरु वर्त्तमान ॥ ६ ॥

ॐ ह्रीं धातुकीखंडकी पश्चिमदिश अचलमेरुके उत्तरदिश ऐरावत-क्षेत्रसम्बन्धी तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ६ ॥

सुन्दरी छन्द

द्वीप पुष्करकी पूरब दिशा, मंदिर मेरुकी दक्षिण भरतमा।
ता विषैं चौबीसी तीनजू अर्घ लेय जजों परवीन जू ॥ ७ ॥

ॐ ह्रीं पुष्करद्वीपकी पूर्वदिश मंदिरमेरुकी दक्षिणदिश भरतक्षेत्र सम्बन्धी तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ७ ॥

गिर सुमंदिर उत्तर जानियो, क्षेत्र ऐरावत सु बखानियो।
ता विषैं चौबीसी तीन जू, अर्घ लेय जजों परवीन जू ॥ ८ ॥

ॐ ह्रीं पुष्करद्वीपकी पूर्वदिश मंदिरमेरुकी उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्र सम्बन्धी तीनचौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ८ ॥

पद्धरी छन्द।

पश्चिम पुष्कर गिर विद्युतमाल, ता दक्षिण भरत बन्यो माल। तामें चौबीसी है जु तीन वसु द्रव्य लेय पूजों प्रवीन ॥९॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीपकी पश्चिमदिश विद्युन्मालीमेरुके दक्षिणदिश भरतक्षेत्रसम्बन्धी तीन चौबीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं नि० ॥ ९ ॥

याही गिरके उत्तर जु ओर, ऐरावत क्षेत्र तनी सु ठौर।
तामें चौवीसी है जु तीन, वसु द्रव्य लेय पूजों प्रवीन ॥ १० ॥

ॐ ह्रीं पुष्करार्द्ध द्वीपकी पश्चिमदिश विद्युन्मालीमेरुके उत्तरदिश ऐरावतक्षेत्रसम्बन्धी तीनचौवीसीके बहत्तरि जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं० ॥ १० ॥

कुण्डलिया छन्द।

द्वीप अढाईके विषै, पांच मेरु हितदाय।
दक्षिण उत्तर तासुके, भरत ऐरावत भाय।
भरत ऐरावत भाय एक क्षेत्रनके मांही।
चौवीसी है तीन तीन दशहीके मांही।
दशों क्षेत्रके तीम सातसौ वीस जिनेश्वर।
अर्घ लेय कर जोर जजों 'रविमल' मन शुधकर ॥११॥

ॐ ह्रीं पचमेरुसम्बन्धी दशक्षेत्रके विषैं तीस चौवीसीके सातसौ वीस जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा॥

## ❋ जयमाला ❋

दोहा—चौवीसी तीसों तनी, पूजा परम रसाल।
मन वच तनसों शुद्ध कर अव वरनों जयमाल॥

पद्धरि छन्द।

जय द्वीप अढाईमें जु सार, गिर पंचमेरु उन्नत अपार।
ता गिर पूरव पश्चिम जु ओर, शुभ क्षेत्र विदेह बसे जु ठौर ॥१॥
ता दक्षिण क्षेत्र भरत सुजान, है उत्तर ऐरावत महान।
गिर पांच तने दश क्षेत्र जोय, ताको वर्णन सुनि भव्य लोय ॥२॥
जो भरत तनों वरनन विशाल, तैसो ही ऐरावत रसाल।

इक क्षेत्र बीच विजयार्द्ध एक, ता ऊपर विद्याधर अनेक ॥३॥
इक क्षेत्र तने षट् खंड जान, तहाँ छहों काल वरतें समान।
जो तीन काल में भोगभूमि, दश जाति कल्पतरु रहे झूमि ॥४॥
जब चौथो काल लगे जु आय, तब कर्मभूमि वरते सु आय।
जब तीर्थंकरको जनम होय, सुर लेय जजैं गिर मेरु सोय ॥५॥
बहु भक्ति करैं सब देव आय, ता थेइ थेइ थेइ तान लाय।
हरि ताडव नृत्य करैं अपार, सब जीवन मन आनंदकार ॥६॥
इत्यादि भक्ति करिके सुरिंद निज थान जाय युत देव वृन्द।
या विधि पाचों कल्यान होय, हरि भक्ति करे अति हर्ष होय ॥७॥
या काल विषैं पुण्यवंत जीव, नर जन्म धार शिव लहै अतीव।
सब त्रेसठ पुरुष प्रवीन होय, सब याही काल विषैं जु होय ॥८॥
जब पञ्चम काल करैं प्रवेश, मुनि धर्म तनों नहिं रहे लेश।
विरले कोइ दक्षिण देश माहि, जिनधर्मी जन बहुते जु नाहिं ॥९॥
जब आवत है षष्टम जु काल, दुखमें दुख प्रगटे अति कराल।
तब मांसभक्षि नर सर्व होय जहा धर्म नाम नहि सुनै कोय ॥१०॥
याही विधिमें षट्काल होय, दश क्षेत्रनमें इकसार होय।
सब क्षेत्रनमें रचना समान, जिनवानी भाख्यो सो प्रमान ॥११॥
चौबीसी है इक क्षेत्र तीन दश क्षेत्र तीस जानों प्रवीन।
आगत नागत जिन वरतमान, सब सात सतक अरु बीस जान ॥१२॥
सबही जिनराज नमों त्रिकाल, मोहि भव वारिधितें ल्यो निकाल।
यह वचन हियेमें धारि लेव, मम रक्षा करो जिनेन्द्र देव ॥ १३ ॥
रविमलकी विनती सुनो नाथ, मैं पांय पडूं जुग जोरि हाथ।

मनवांछित कारज करो पूर, यह अरज हियामें धरि हजूर ॥१४॥
घत्ता–शत सात जु बींस श्री जगदीशं आगत नागत वरततु है।
मन वच तन पूजैं सुध मन हुजैं सुरग मुक्तिपद धारत है ॥१५॥

ॐ ह्रीं पाच भरत पाच ऐरावत दशक्षेत्रके विषै तीनचौवीसीके सात सौ बीस जिनेन्द्रेभ्यो अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ॥

## पूजाकारकी प्रार्थना।

दोहा

सम्वत शत उगनीसके, ता ऊपर शनि आठ।
पौष कृष्ण तृतिया गुरू पूरण कीना पाठ ॥१॥
अक्षरमात्राकी कसर, बुधजन शुद्ध करेहिं।
अल्पबुद्धि मो जानके, दोष नाहिं मम देहिं ॥२॥
पढ्यो नहीं व्याकरण मै, पिङ्गल देख्यो नाहिं।
जिनवाणी परमादतैं, उमग भई घट मांहि ॥३॥
मान बडाई ना चहूँ चहूँ धर्मको अंग।
नित प्रति पूजा कीजियो, मनमें धार उमंग ॥४॥

इत्याशीर्वादः।

# श्री चांदनगांव महावोर स्वामी पूजा।

छन्द

श्री वीर सन्मति गांव चांदनमें प्रगट भये आयकर।
जिनको वचन मन कायसे मैं पूजहूँ शिरनाय कर ॥
हूये दयामय नार नर लखि, शांतिरूपी भेषको।

तुम ज्ञानरूपी भानुमे कीना सुशोभित देशको ॥
सुर इन्द्र विद्याधर मुनी नरपति नवावें शीसको ।
हम नवत हैं नित चावसों महावीर प्रभु जगदीशको ॥

ॐ ह्रीं श्री चादनगाव महावीर स्वामिन् अत्र अवतर २ संवौषट् आह्वा० ।
ॐ ह्रीं श्री चादनगाव महावीर स्वामिन अत्र तिष्ठ २ ठ. ठ स्थापन ।
ॐ ह्रीं श्री चादनगाव महावीर स्वामिन् अत्र मम सन्निहितो भव २
वषट्सन्निधिकरणम् ।

अथाष्टक ।

क्षीरोदधिसे भरि नीर कंचनके कलशा ।
तुम चरणनि देत चढ़ाय आवागमन नशा ॥
चांदनपुरके महावीर तोरी छवि प्यारी ।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी ॥ १ ॥

ॐ ह्रीं श्री चांदनपुर महावीर स्वामिने जल निर्वपामीति स्वाहा ।

मलयागिर और कपूर केशर ले हरषों ।
प्रभु भव आताप मिटाय तुम चरणनि परसों ॥ चांदन० ॥ चंदनं ॥
तंदुल उज्ज्वल अति धोय थारामें लाऊ ।
तुम सन्मुख पुञ्ज चढाय अक्षय पद पाऊं ॥ चांदन० ॥ अक्षतं ॥
बेला केतुकी गुलाब चम्पा कमल लऊं ।
जे कामबाण करि नाश तुम्हारे चरण दऊं ॥ चांदन० ॥ पुष्पं ॥
फैनी गुज्जा अरु स्वार मोदक ले लीजे ।
करि क्षुधा रोग निरवार तुम सन्मुख कीजे ॥ चांदन० ॥ नैवेद्य ॥
घृतमें करपूर मिलाय दीपकमें जारो ।
करि मोहतिमिरको दूर तुम सन्मुख वारो ॥ चांदन० ॥ दीप ॥

दश विध ले धूप बनाय तामें गन्ध मिला।
तुम सन्मुख खेऊं आय आठों कर्म जिला॥ चांदन० ॥ धूपं०॥
पिस्ता किसमिस बादाम श्रीफल लौंग सजा।
श्री वर्द्धमान पद राख पाऊं मोक्ष पदा॥ चांदन० ॥फलं०॥
जल गंध सु अक्षत पुष्प चरुवर चरु करों।
ले दीप धूप फल मेलि आगे अर्घ करों॥ चांदन० ॥अर्घं०॥

टोंकके चरणोंका अर्घ।

जहाँ कामधेनु नित आय दुग्ध जु बरसावै।
तुम चरननि दरशन होत आकुलता जावै॥
जहाँ छतरी बनी विशाल अतिशय बहु भारी।
हम पूजत मन वच काय तजि संशय सारी॥
चांदनपुर के महावीर तोरी छवि प्यारी।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी॥
ॐ ह्रीं टोंकमें स्थापित श्री महावीर चरणेभ्यो अर्घं०।

टीलेके अन्दर विराजमान समयका अर्घ।

टीले के अन्दर आप सोहें पदमासन।
जहाँ चतुर निकाई देव आवें जिनशासन॥
नित पूजन करत तुम्हार करमें ले झारी।
हम हू वसु द्रव्य बनाय पूजें भरि थारी॥
चांदनपुर के महावीर तोरी छवि प्यारी।
प्रभु भव आताप निवार तुम पद बलिहारी॥
ॐ ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय टीलेके अन्दर विराजमान समयका अर्घं०।

कुण्डलपुर नगर मँझार त्रिशला उर आये ।
सुदि छठि अषाढ़ सुर आइ रतन जु बरसाये ।। चांदन० ।।
ॐ ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय आषाढ सुदि छठि गर्भमगलप्राप्ताय अर्घं०।
जनमत अनहद भई घोर आये चतुर निकाई ।
तेरस शुक्ला की चैत्र सुर गिरि ले जाई ।। चांदन० ।।
ॐ ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय चैत्र सुदि तेरस जन्ममगल प्राप्ताय अर्घं०।
कृष्णा मंगसिर दश जान लौकांतिक आये ।
करि केश लौंच तत्काल झट बन को धाये ।। चांदन० ।।
ॐ ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय मगसिरबदी दशमी तपोमगलप्राप्ताय अर्घं०
बैसाख सुदी दशमांहि घाती क्षय करना ।
पायौ तुम केवलज्ञान इन्द्रनि की रचना ।। चांदन० ।।
ॐ ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय बैशाखसुदी दशमी केवलज्ञानप्राप्ताय अर्घं०
कार्तिक जु अमावस कृष्ण पावापुर ठांहीं ।
भयो तीन लोक में हर्ष पहुँचे शिव मॉहीं ।। चांदन० ।।
ॐ ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय कार्तिकबदी अमावस मोक्षमगलप्राप्ताय अर्घ

जयमाला, दोहा।

मंगलमय तुम हो सदा श्री सन्मति सुखदाय ।
चांदनपुर महावीर की कहूँ आरती गाय ।।

पद्धरि छन्द ।

जय जय चादनपुर महावीर तुम भक्तजनो की हरत पीर।
जड चेतन जगके लखत आप, दई द्वादसाग वानी अलाप ।।
अब पचमकाल मझार आय, चादनपुर अतिशय दयो दिखाय ।
टीले के अन्दर बैठि वीर, नित हरा गाय का तुमने क्षीर ।। २ ।।

कोई जय जय शब्द करै गभीर, जय जय जय हे श्री महावीर।
जैनी जन पूजा रचत आन, कोइ छत्र चँवरके करत दान ॥ १४ ॥
जिमकी जो मन इच्छा करत मनवाछित फल पावै तुरन्त।
जो करै वदना एक बार, सुख पुत्र सपदा हो अपार ॥ १५ ॥
जो तुम चरणो मे रखै प्रीत, ताको जगमे को सकै जीत।
है शुद्ध यहाँका पवन नीर, जहाँ अति विचित्र सरिता गभीर ॥१६॥
पूरनमल पूजा रची सार, हो भूल, लेउ सज्जन सुधार।
मेरा है शममावाद ग्राम, त्रयकाल करू प्रभुको प्रणाम ॥ १७ ॥

घत्ता।

श्री वर्द्धमान तुम गुण निधान उपमा न बनी तुम चरणाकी।
है चाह यही नित बनी रहै अभिलाष तुम्हारे दरशन की ॥
ॐ ह्रीं श्री चादनगांव महावीर जिनेन्द्राय जयमालार्घ्यं नि० स्वाहा। १९।

दोहा

अष्ट करम के दहनको पूजा रची विशाल।
पढें सुने जो भावसे छूटें जग जंजाल ॥१॥
सवत् जिन चौबीस सौ है बासठ की साल।
एकादश कार्तिक वदी पूजा रची सम्हाल ॥२॥

इत्याशीर्वाद।

## १७५ सलूना रक्षाबन्धन पूजा।

श्री १०८ मुनींद्र विष्णुकुमार पूजन।

वलि मद मर्दन मदन जय, मंगलमय जगदीश।
महारथी जिनधर्म के अशरण शरण मुनीश ॥ १ ॥
आह्वानन कैसे करै, कहा तिठावैं तोहि।

यह नैवेद्य विविध रस पूरित मिष्ट मनोहर भरकर थाल। लाया हूँ तव भेंट प्रभो ! मम-नश जाये क्षुद्व्यथा विशाल ॥ वत्सलता० ॥

ओं ह्रीं विष्णुकुमारमुनीन्द्राय क्षुधारोग विनाशनाय नैवेद्य नि० स्वाहा।

मणिमय दीप सजाकर झिलमिल झिलमिल करता विमल प्रकाश। मोह महातम दलनहेतु तव करू आरती तव उल्लास ॥ वत्सलता० ॥

ॐ ह्रीं विष्णुकुमारमुनीन्द्राय मोहान्धकारविध्वंशनाय दीप नि० स्वाहा।

दश विध द्रव्य सुगन्धित लेकर चूर्ण बनाया यह तत्काल डाल हुताशनमें महकाऊ जलजाये कर्मों का जाल ॥वत्सलता०॥

ओं ह्रीं विष्णुकुमारमुनीन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूप नि० स्वाहा।

श्रीफल मेव सन्तरा एला केला कमरख अरु बादाम। निःश्रेयस पद प्राप्त करनको लाया हू प्रभु कलमी आम ॥ वत्सलता० ॥

ओं ह्रीं विष्णुकुमार मुनीन्द्राय मोक्षफल प्राप्ताय फल नि० स्वाहा।

मलयज अक्षत सलिल पुष्प चरु धूप दीप फल मिश्रित अर्घ्य। लेकर तव पद-पंकज अर्चूं मिल जायेगा हम अनर्घ्य ॥ वत्सलताकी मूर्ति मनोरम धर्म ध्वजाके थंभ महान। अन्तस्थल में शांति सुधाका स्रोत बहादो अय भगवान।

ओं ह्रीं विष्णुकुमारमुनीन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्ताय अर्घ्य नि० स्वाहा।

## * जयमाला *

जयति २ जय २ विभो ! मुनिवर विष्णुकुमार।
अर्चा मिस अभ्यर्थना, होवे मम स्वीकार ॥

अकम्पन सूरि आदि पर अहह ! किये बलि ने जब अत्याचार। चतुर्दिक ठाट लगा नरमेध-रच किया पशुओं का संहार॥ पुन धधकादी अनल प्रचण्ड, तेज विस्तृत हुआ चहुँ ओर। कंठ होजाने से विच्छिन्न हुआ दुग्ध सब ऋषियोंको घोर॥ एक क्षणमें भूतल पर धर्म-प्रेमियोंमें तब भारी शोर, हुआ पर थे सबही चुपचाप देख अन्याय नृपतिका घोर॥ सुना जब अर्द्ध रात्रिके समय आज ऋषियों पर आपाघात। हो रहा हस्तिनागपुर बीच, सुनत ही शून्य गया सब गात॥ चलो फिर सत्वर ही तुम देव! योगि रक्षा करने तत्काल। लिया नहिं पल भर भी विश्राम। त्याग निज हितका स्वार्थ विशाल॥ बनाकर वामनका निज रूप दान मांगने बलिके पास। गये, मांगी निज पगसे भूमि-तीन ही पग हो बहुत उदास॥ दुष्ट बलिने अब वचन उचार तुम्हें दे दिया भूमिका दान। झटिति तब ऋद्धि सिद्धिसे वाह! किया तन अपना मेरु समान। पुन द्वय पगही में नर लोक मापकर बलि के ऊपर जोर। लगाकर रक्खा तीसरा पैर, भूमि तब कांप उठी चहु ओर॥ असुर सुर नर मुनियोंके बीच देख तव अनुपम रूप विशाल। हुआ आश्चर्य विषाद अपार, हर्षके साथ एक ही काल॥ कृत्य यह बलिका लख सब लोग, रहे थे उसे बहुत धिक्कार। कह रहे थे उससे यू गर्ज-कियेका फल चखले मक्कार॥ आपके प्रति हो नम्रीभूत-सभीने गाया मंगलगान। धन्य है शक्ति तुम्हारी नाथ! धर्मके रक्षक श्री भगवान॥ आज पा रक्षाबन्धन पर्व अहाहा! स्मृति यह सुखद ललाम। मनाई जाती है चहु ओर

इसी मुनि रक्षक दिनके नाम ॥ उसी दिनसे ही हम कुछ लोग, मानते वामन का अवतार । किन्तु सचमुच वह तुम वात्सल्य अग धारक थे विष्णुकुमार ॥ झुका सिर चरणोंमें हरबार मागता देव! यही वरदान । धर्मके रक्षा करने हेतु हमें दो शक्ति 'विष्णु' भगवान ॥

ॐ ह्रीं विष्णुकुमार मुनीन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये पूर्णार्घ्यं नि० स्वा०॥

श्रद्धा भक्ति भाव वैभवसे सज मन मंदिर दिव्य ललाम । अनुपम मूर्ति मुनीन्द्र तुम्हारी आरोपण कर हो निष्काम ॥ जो "अवनीन्द्र" निरंतर करता अर्चा चर्चा और प्रणाम । संसृतिमें स्वर्गिक विभूति या मुक्तिश्री पाये अभिराम ॥

( पुष्पांजलि क्षिपेत् )

## १७६ रविव्रत पूजा ।

यह भविजन हितकार, सु रविव्रत जिन कही । करहु भव्य-जन लोग, सुमन देके सही ॥ पूजों पार्श्व जिनेन्द्र त्रियोग लगायके । मिटें सकल संताप मिले निधि आयके ॥ मतिसागर इक सेठ कथा ग्रन्थन कही । उनहीने यह पूजा कर आनंद लही तातैं रविव्रत सार सो भविजन कीजिये । निश्चय शिवसुखदाय ये निश्चय कीजिये ॥

दोहा—प्रणमों पार्श्व जिनेश को, हाथ जोड़ शिर नाय ।
परभव सुख के कारने पूजा करूं बनाय ।
एतवार व्रत के दिना, एही पूजन ठान ।
ता फल सुरग सम्पति लहै, निश्चय लीजे मान ।

ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अत्र अवतर अवतर । अत्र तिष्ठ ठः ठः । अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ।

अष्टक—उज्ज्वल जल भरके अति लायो रतन कटोरन माहीं। धार देत अति हर्ष बढ़ावत जन्म जरा मिट जाहीं॥ पारसनाथ जिनेश्वर पूजों रविव्रतके दिन भाई। सुख सम्पति बहु होय तुरत ही आनन्द मंगलदाई॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय जन्मजरामृत्यु विनाशनाय जल निर्व०॥

मलयागिर केशर अति सुन्दर कुमकुम रंग बनाई।
धार देत जिन चरनन आगे भव आताप नसाई॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय भवताप विनाशनाय चदन निर्व०॥

मोती सम अति उज्ज्वल तन्दुल ल्यायो नीर पखारो।
अक्षय पदके हेतु भावसों श्रीजिनवर ढिग धारो॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्ताये अक्षतान् निर्व०॥

बेला अर मचकुन्द चमेली पारजातके ल्यावो।
चुन २ श्रीजिन अग्र चढ़ावो मनवांछित फल पावो॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय कामबाणविध्वशनाय पुष्प निर्व०॥

बावर फेनी गोजा आदिक घृतमें लेत पकाई।
कंचन डार मनोहर भरके चरनन देत चढ़ाई॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्य निर्वपामीति०।

मणिमय दीप रतनमय लेकर जगमग जोत जगाई।
जिनके आगे आरति करिके मोह तिमिर नस जाई॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीप० निर्व०॥

चुनकर मलयागिरिका चंदन धूप दशांग बनाई।
तट पावक में खेय भावसों कर्मनाश हो जाई॥ पारस०॥

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूप निर्वपामीति स्वाहा०॥

श्रीफल आदि बदाम सुपारी भांति भांति के लावो।
श्रीजिनचरन चढाय हर्षकर तातैं शिवफल पावो ॥ पारस० ॥
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फल निर्वपामीति स्वाहा।
जल गंधादिक अष्ट दरब ले अर्घ बनाओ भाई।
नाचत गावत हर्ष भावसों कञ्चन थाल भराई ॥ पारस० ॥
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ निर्वपामीति स्वाहा।

गीता छन्द—मन वचनकाय विशुद्ध करके पार्श्वनाथ सु पूजिये। जल आदि अर्घ बनाय भविजन भक्तिवन्त सु हूजिये ॥ पूज्य पारसनाथ जिनवर सकल सुख दातारजी। जे करत हैं नर नार पूजा लहत सुक्ख अपारजी ॥

## ※ जयमाला ※

दोहा—यह जगमें विख्यात है, पारसनाथ महान।
जिनगुणकी जयमालिका, भाषा करों बखान ॥

तज प्रभुको धरो ध्यान ।। जे मतिसागर इक सेठ जान । जिन रविव्रत पूजा करी ठान ।। ५ ।। तिनके सुत थे परदेश माहिं । जिन अशुभ कर्म काटे सुताहि ।। ६ ।। जे रविव्रत पूजन करी सेठ । ताफल कर सबसे भई भेट । जिन जिनने प्रभु का शरण लीन । तिन ऋद्धि-सिद्धि पाई नवीन ।। ७ ।। जे रविव्रत पूजा करहिं जेह । तेह सुक्ख अनतानत लेय । धरनेन्द्र पद्मावती हुए सहाय । प्रभुभक्ति जान तत्काल जाय ।। ८ ।। पूजा विधान इहि विधि रचाय । मन वचन काय तीनो लगाय ।। जो भक्तिभाव जैमाल गाय । सो सुख सम्पत्ती अतुल पाय ।। ९ ।। बाजत मृदङ्ग वीनादि सार । गावत-नाचत नानाप्रकार । तन नन नन नन नन ताल देत । सन नन नन नन सुर भर सु लेत ।। १० ।। ता थेइ थेइ थेइ पग धरत जाय । छमछम छमछम घुघरू बजाय ।। ते करहिं विरतिइहि भांति २ । ते लहहिं सुक्ख शिवपुर सुजात ।।११।।

दोहा—रविव्रत पूजा पार्श्वकी, करे भविक जन कोय ।
सुख-सम्पति इहि भव लहै, तुरत महा सुख होय ।।

अडिल्ल—रविव्रत पार्श्व जिनेन्द्र-पूज्य भवि मन धरैं । भव भवके आताप सकल छिनमें टरैं । होय सुरेन्द्र नरेन्द्र आदि पदवी लहैं सुख सम्पति संतान अटल लक्ष्मी रहैं । फेर सर्व विध पाय भक्ति प्रभु अनुसरे । नाना विधि सुख भोग बहुरि शिव तिय वरे ।।

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथ जिनेन्द्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

# १७७ क्षमावणी पूजा ।

आश्विन वदी एकमके दिन भगवान को मेरु पर विराजमान कर पंचमगल और अभिपेक पाठ बोलकर नित्य नियम पूजा करके क्षमावणी पूजा करनी चाहिये । पश्चात् सोलह कारणका अभिषेक करके भगवान को वेदीमें यथास्थान विराजमान करना चाहिये ।

छप्पय

अंग क्षमा जिन धर्म तनो दृढ मूल बखानो ।
सम्यक रतन संभाल हृदयमें निश्चय जानो ॥
तज मिथ्या विष मूल और चित निर्मल ठानो ।
जिनधर्मी सो प्रीत करो सब पातक भानो ॥
रत्नत्रय गह भविक जन जिन आज्ञा सम चालिये ।
निश्चय कर आराधना करम रासको जालिये ॥

ॐ ह्रीं सम्यक् रत्नत्रयाय नम अत्र अवतर २ संवौषट् आह्वानन ॥ अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठ ठ स्थापनम्। अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरण पुष्पाजलिं क्षिपेत् ॥

अथाष्टक ।

नीर सुगध सुहावनो पद्मद्रह को लाय ।
जन्म रोग निरवारिये सम्यक् रतन लहाय ॥
क्षमा गहो उर जीवडा जिनवर वचन गहाय ।

ॐ ह्रीं नि शांकितागाय, नि.कांक्षितागाय, निर्विचिकित्सितागाय, निर्मूढतागाय, उपगूहनागाय, सुस्थितिकरणागाय, वात्सल्यतागाय, प्रभावनागाय, जन्म मृत्यु विनाशनाय सम्यग्दर्शनाय जलं० ॥ॐ ह्रीं व्यजन व्यंजिताय, अर्थ समग्राय, तदुभय समग्राय, कालाध्ययनाय, उपध्यानोपहिताय, विनयलब्धिप्रभावनाय, गुरबाधपन्हव, बहुमानोन्मान, अष्टाग

सम्यग्ज्ञानाय जल० ॥ ॐ ह्रीं अहिंसाव्रताय, सत्यव्रताय, अचौर्यव्रताय ब्रह्मचर्य व्रताय, अपरिग्रह महाव्रताय मनो गुप्तये वचन गुप्तये काय गुप्तये, ईर्या समिति, भाषा समिति, एषणा समिति, आदान निक्षेपण, प्रतिष्ठापन समिति त्रयोदश विध सम्यक्चारित्राय जन्म जरा मृत्यु विनाशनाय जल० ॥ १ ॥

केसर चंदन लीजिये, संग कपूर घसाय।
अलि पंकति आवत घनी, वास सुगंध सुहाय ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा, जिनवर० ॥ चंदनं ॥ २ ॥
शालि अखण्डित लीजिये, कंचन थाल भराय।
जिनपद पूजों भावसौं, अक्षत पदको पाय ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ अक्षत ॥ ३ ॥
पारिजात अरु केतकी, पहुप सुगंध गुलाब।
श्रीजिन चरण सरोज कूं पूज हर्ष चितचाव ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ पुष्पं ॥ ४ ॥
शक्कर घृत सुरभी तना व्यंजन षट्रस स्वाद।
जिनके निकट चढ़ायकर हिरदे धरि आह्लाद ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ नैवेद्यं ॥५॥
हाटक मय दीपक रचो, बाति कपूर सुधार।
शोधित घृत कर पूजिये, मोह तिमिर निरवार ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ दीपं० ॥६॥
कृष्णागर करपूर हो, अथवा दश विधि जान।
जिन चरणन ढिग खेइये, अष्ट कर्म की हान ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ धूपं ॥७॥

केला अम्ब अनार ही, नारिकेल ले दाख।
अग्र धरो जिनपद तने, मोक्ष होय जिन भाख।
क्षमा गहो उर जीवडा जिनवर० ॥ फल ॥ ८ ॥
जलफल आदि मिलायके, अरघ करो हरषाय।
दुःख जलांजलि दीजिये, श्रीजिन होय सहाय ॥
क्षमा गहो उर जीवड़ा जिनवर० ॥ अर्घं ॥ ९ ॥

## * जयमाला *

— दोहा —

उनतिस अङ्ग की आरती सुनो भविक चितलाय।
मन वच तन सरधा करो उत्तम नर भव पाय ॥१॥

❀ चौपाई ❀

जैनधर्ममे शक न आनै, सो नि शकित गुण चित ठानै।
जप तप कर फल वाछै नाही, नि काक्षित गुण हो जिस माही ॥२॥
पर को देख गिलानि न आने, सो तीजा सम्यक् गुण ठानै।
आन देवको रच न माने सो निर्मूढत गुण पहिचानै ॥ ३ ॥
पर को औगुण देख जु ढाकै, सो उपगूहन श्री जिन भाखै।
जैनधर्म तै डिगता देखै, थापे बहुरि स्थित कर लेखै ॥ ४ ॥
जिन धरमी सो प्रीत निबहिये, गउ वच्छवत वच्छल कहिये।
ज्यो त्यो कर उद्योत बढावै, सो प्रभावना अङ्ग कहावै ॥ ५ ॥
अष्ट अङ्ग यह पाले जोई सम्यक्दृष्टि कहिये सोई।
अब गुण आठ ज्ञानके कहिये, भाखे श्री जिन मनमे गहिये ॥ ६ ॥
व्यजन अक्षर सहित पढीजै, व्यजन व्यजित अङ्ग कहीजै।
अर्थ सहित शुध शब्द उचारै, दूजा अर्थ समग्रह धारै ॥ ७ ॥

तदुभय तीजा अंग लखीजै, अक्षर अर्थ सहित जु पढ़ीजै ।
चौथा कालाध्ययन विचारै, काल समय लखि सुमरण धारै ॥ ८ ॥

पंचम अंग उपधान बतावै, पाठ सहित तब बहु फल पावै ।
षष्ठम विनय सुलब्धि सुनीजै, वाणी बहुत विनय सु पढ़ीजै ॥ ९ ॥

जापै पढ़ै न लोपै जाई, अंग सप्तम गुरु वाद कहाई ।
गुरु की बहुत विनय जु करीजै, सो अष्टम अंग धर सुख लीजै ।१०।

यह आठों अंग ज्ञान बढ़ावै, ज्ञाता मन वच तन कर ध्यावै ।
अब आगै चारित्र सुनीजै, तेरह विधिधर शिव सुख लीजै ॥११॥

छहों कायकी रक्षा करहै, सोई, अहिंसा व्रत चित धर है ।
हित मित सत्य वचन मुख कहिये, सो सतवादी केवल लहिये ॥१२॥

मन वच काय न चोरी करिये, सोई अचौर्य व्रत चित धरिये ।
मनमथ भय मन रंच न आनै, सो मुनि ब्रह्मचर्य व्रत ठानै ॥१३॥

परिग्रह देख न मूर्छित होई, पंच महाव्रत धारक सोई ।
महाव्रत ये पांचों खरे हैं, सब तीर्थंकर इनको करे हैं ॥१४॥

मनमें विकलप रंच न होई, मनोगुप्ति मुनि कहिये सोई ।
वचन अलीक रंच नहिं भाखैं, वचन गुप्ति सो मुनिवर राखैं ॥१५॥

कायोत्सर्ग परीषह सहि हैं, ता मुनि काय गुप्त जिन कहि हैं ।
पंच समिति अब सुनिये भाई, अर्थ सहित भाखो जिनराई ॥१६॥

हाथ चार जब भूमि निहारैं, तब मुनि ईर्यापथ पद धारैं ।
मिष्ट वचन मुख बोलैं सोई, भाषा समिति तास मुनि होई ॥१७॥

भोजन छयालिस दूषण टारैं, सो मुनि एषण शुद्ध विचारैं ।
देखकै पोथी ले अरु धर हैं, सो आदान निक्षेपण वर हैं ॥१८॥

मल मूत्र एकान्त जु डारै, परतिष्ठापन समिति सभारै।
यह मव अग उनतीस कहे हैं, जिन भाखे गणधर ने गहे हैं ॥१६॥
आठ आठ तेरह विधि जानो, दर्शन ज्ञान चरित्र सु ठानो।
तातै शिवपुर पहुँचो जाई, रत्नत्रय की यह विधि भाई ॥२०॥
रत्नत्रय पूरण जब होई, क्षमा क्षमा करियो सब कोई।
चैत माघ भादो त्रय बारा, क्षमा क्षमा हम उरमे धारा ॥२१॥
दोहा—यह क्षमावणी आरती, पढै सुनै जो कोय।
कहे "मल्ल" सरधा करो, मुक्ति श्री फल होय ॥२२॥

ॐ ह्रीं अष्टाग सम्यग्दर्शनाय अष्टविधि सम्यग्ज्ञानाय, त्रयोदश विध सम्यक्चारित्राय रत्नत्रयाय अनर्घ्यपदप्राप्तये महार्घं०।

सोरठा।

दोष न गहियो कोय, गुण गह पढिये भाव सौ।
भूल चूक जो होय, अर्थ विचारि जु शोधियो ॥

इत्याशीर्वाद.।

## १७८ समुच्चय अर्घ।

प्रभुजी अष्ट दरब जु ल्यायो भावमों, प्रभुजी थांका हरप २ गुण गाऊं महाराज, यो मन हरख्यो प्रभु थांकी पूजा जी रे कारणे॥ प्रभुजी थांकी तो पूजा भवि जन नित करै, जाका अशुभ कर्म कट जाय महाराज। यो मन० ॥ १ ॥ प्रभुजी थांकी तो पूजा भवि जीव जो करै, सो तो सुरग मुकतिपद पावै महाराज। यो मन० ॥२॥ प्रभुजी इन्द्र धरणेंद्रजी सबमिल गाय, प्रभुका गुणांको पार न पाइया॥ प्रभुजी थें छो जी अनन्ताजी गुणवान, थाने

तो सुमरयाँ सङ्कट परिहरे। प्रभूजी थे छो जी साहिब तीनों लोक का, जिनराय मैं छूं जी निपट अज्ञानी महाराज। यो मन० ॥३॥ प्रभूजी थाँका तो रूपजी निरखन कारणे, सुरपति रचिया छै नयन हजार महाराज। यो मन० ॥४॥ प्रभूजी नरक निगोद में भव भव मैं रुल्यो, जिन राय महिया छै दुःख अपार महाराज ॥ यो मन० ॥५॥ प्रभूजी अब तो शरणोजी थारो मै लियो, किस विधि कर पार लगाओ महाराज ॥ यो मन० ॥६॥ प्रभूजी म्हारो तो मनडो थांमेजी घुल रह्यो, ज्यों चकरी विच रेशम की डोरी महाराज ॥ यो मन० ॥७॥ प्रभूजी तीन लोक में है जिन विम्ब, कृत्रिम अकृत्रिम चैत्यालय पूजस्याँ, प्रभूजी जल चन्दन अच्छत पुष्प नैवेद, दीप धूप फल अर्घ चढाऊँ महाराज, जिन चैत्यालय महाराज, सब चैत्यालय जिनराज ॥ यो मन० ॥८॥ प्रभुजी अष्ट दरब जु ल्यायो बनाय पूजा रचाऊँ श्री भगवानकी ॥९॥

ॐ ह्रीं भाव पूजा भाववदना त्रिकालपूजा त्रिकालवदना करै करावै भावना भावै श्री अरहन्तजी सिद्धजी आचार्यजी उपाध्यायजी सर्वसाधु जी पञ्चपरमेष्ठिभ्यो नम। प्रथमानुयोग करणानुयोग चरणानुयोग द्रव्यानुयोगेभ्यो नमः दर्शन विशुद्धयादि षोडश कारणेभ्यो नमः। उत्तम क्षमादि दश लक्षण धर्मेभ्यो नमः। सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक-चारित्रेभ्यो नम। जलके विषैं थल के विषैं आकाश के विषैं गुफाके विषैं पहाड़के विषैं नगर नगरी के विषैं ऊर्ध्वलोक मध्यलोक पाताललोक विषैं विराजमान कृत्रिम अकृत्रिम जिन चैत्यालय जिनविम्बेभ्यो नम.। विदेहक्षेत्रे विद्यमान वीस तीर्थंकरेभ्यो नमः। पाँच भरत पाँच ऐरावत दशक्षेत्र सम्बन्धी तीस चौवीसी के सातसौ वीस जिनालयेभ्यो नमः। नंदिश्वर द्वीप सबंधि बावन जिन चैत्यालयेभ्यो नम। पञ्चमेरुसम्बन्धि

अस्सी जिन चैत्यालयेभ्यो नमः। सम्मेदशिखर कैलाश चम्पापुर पावापुर गिरनार आदि सिद्धक्षेत्रेभ्यो नमः। जैनबद्री मूलबद्री राजगृही शत्रुञ्जय तारङ्गा चमत्कार महावीर स्वामी आदि अतिशयक्षेत्रेभ्यो नमः श्री चारण ऋद्धिधारी सप्त परमर्षिभ्यो नमः।

ॐ ह्रीं श्रीमन्त भगवन्त कृपालसन्त श्री वृषभादि महावीर पर्यत चतुर्विंशति तीर्थंकर परमदेव आद्याना आद्येजम्बूद्वीपे भरतक्षेत्रे आर्यखंडे नाम्नि नगरे मासानामुत्तमे मासे मासे शुभे पक्षे शुभे तिथौ वासरे मुनि आर्यिकाना श्रावक श्राविकाना क्षुल्लक क्षुल्लिकानां सकल कर्म क्षयार्थं (जलधारा) अनर्घ्यपद प्राप्तयं महार्घ्यं सम्पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

भाव पूजा वदनास्तव समेत श्रीपञ्चमहागुरु भक्ति कायोत्सर्गं करोम्यहम्

## १७६ शांति पाठ भाषा।

शाति पाठ बोलते समय पुष्प क्षेपण करते रहना चाहिए।

चौपाई १६ मात्रा।

शांति नाथ मुख शशि उनहारी। शीलगुणव्रतसयमधारी॥ लखन एकसौ आठ विराजैं। निरखत नयन कमलदल लाजैं॥१ पंचम चक्रवर्ति पद धारी। सोलम तीर्थंकर सुखकारी॥ इन्द्र नरेंद्र पूज्य जिन नायक। नमो शांतिहित शांति विधायक॥२॥ दिव्य विटप पहुपनकी वरषा। दु दुभि आसन वाणी सरसा। छत्र चमर भामण्डल भारी। ये तुव प्रातिहार्य मनहारी॥३॥ शांति जिनेश शांति सुखदाई। जगत्पूज्य पूजौं शिरनाई। परम शांति दीजै हम सब को। पढ़ैं तिन्हें पुनि चार सघको॥४॥

बसन्ततिलका

पूजैं जिन्हें मुकुट हार किरीट लाके।
इद्रादि देव अरु पूज्य पदाब्ज जाके॥

सो शांतिनाथ वरवंश जगतप्रदीप ।
मेरे लिये करहिं शांति सदा अनूप ॥

इन्द्रवज्रा

सपूजकोंको प्रतिपालकोंको । यतीनको औ यतिनायकोंको ॥
राजा प्रजा राष्ट्र सुदेशको ले । कीजै सुखी हे जिन शांतिको दे ॥

स्रग्धरा छन्द

होवै सारी प्रजाको सुख बलयुत हो धर्मधारी नरेशा ।
होवै वर्षा समै पै तिलभर न रहै व्याधियों का अँदेशा ।
होवै चोरी न जारी सुसमय वरतै हो न दुष्काल भारी ।
सारे ही देश धारैं जिनवर वृष को जो सदा सौख्यकारी ॥

दोहाः—घातिकर्म जिन नाश करि, पायो केवल राज ।
शांति करो सब जगतमें वृषभादिक जिनराज ॥

मन्दाक्रान्ता ।

शास्त्रों का हो पठन सुखदा, लाभ सत्संगती का ।
सद्वृत्तों का सुजस कहके, दोष ढाकूं सभी का ॥
बोलूं प्यारे वचन हित के, आपका रूप ध्याऊं ।
तौलौं सेऊं चरण जिन के मोक्ष जोलौं न पाऊं ॥

आर्य्या ।

तव पद मेरे हियमें मम हिय तेरे पुनीत चरणोंमें ।
तबलौं लीन रहौ प्रभु, जबलौं पाया न मुक्ति पद मैंने ॥१०॥
अक्षर पद मात्रा से दूषित, जो कछु कहा गया मुझसे ।
क्षमा करो प्रभु सो सब, करुणा करि पुनि छुड़ाहु भवदुखसे ॥
हे जगबन्धु जिनेश्वर, पाऊं तव चरण शरण बलिहारी ।

मुक्ती की गैली मिल जावे, "शाति" यो गुण गायो ॥
शिव नारी स्यू मिल्याजो जी ॥ नैया० ॥४॥

## १८२ भजन संख्या २

[ तर्ज—राजा की आयेगी बरात · · 'आह' ]

वीर प्रभूजी जिनराज, गरीबनवाज शरण मे आयाजी ॥टेर॥
भटक भटक कर लाखो योनी दुख पाये भरपूर।
इन सब से घबराके आया दया करोगे हजूर ॥
टूट रही है पतवार, तुम्ही हो खेवनहार ॥ १ ॥
अञ्जन आदि लाखो तारे अग्नि का कीना नीर।
सुमिरन कर श्रीपाल ने पाया भवसागर का तीर ॥
गाऊ मैं क्या तेरे यश गान प्रभुजी हो महान ॥ २ ॥
तेरी महिमा अकथ प्रभुजी, आया तेरे दरबार।
"शान्ति" पार लगादो अब तो नाव मेरी मझदार ॥
तुम्ही लगादो भवपार, पाऊँगा शिवनार ॥ ३ ॥

## १८३ भजन संख्या ३

[ तर्ज—सैया दिल में आना रे· · 'बहार' ]

भैया सब मिल आना रे नृत्य प्रभु आगे करना रे।
छम छमा छम छम।
द्रव्य का थाल होगा, पूजा का भाव होगा।
जागेगी भक्ति मन में, विषयो का त्याग होगा ॥
खुशी खुशी गायेंगे हम भजन सुहाना रे ॥ १ ॥
शात मुद्रा है तेरी, भव भव की काटे फेरी।
राग द्वेष मिटकर शुद्ध भावना होगी मेरी ॥
क्षमा भाव धर कर समता भाव जगाना रे ॥ २ ॥

आठों कर्मो के वन्दन काटो हे त्रिशला नन्दन ।
अपनी ही चरण शरण दो, मुझको हे दु ख निकन्दन ।।
"शान्ति" गुण गा जो चाहे, शिव पद पाना रे ।। ३ ।।

## १८४ भजन सख्या ४

[ तर्ज—वचपन की मोहव्वत को दिल से 'वैजूवावरा' ]

श्री वीर प्रभू हमको चरणो मे जगह देना ।
घवरा गये भरमण मे, अव अपनी शरण लेना ।। टेर ।।
घन घोर घटा शिर पर, कर्मों की है मँडराती ।
सम्यक्त्व सूर्य वन कर, मिथ्यात्व हटा देना ।। १ ।।
ले नाम तुम्हारा ही, श्रीपाल ने सिन्धु तरा ।
मझधार पडी नैय्या, किनारे से लगा देना ।। २ ।।
लेकर के उमीदो को आये हैं तेरे दर पर ।
"शान्ति" प्रभु विनती है, शिवनारि मिला देना ।। ३ ।।

## १८५ भजन संख्या ५

[ तर्ज—छुन छुन छुन वाजे पायल मोरी · 'हमलोग' ]

सुन सुन सुन प्रभु अरजी मेरी, पाऊँ कृपा तेरी, पाऊँ कृपा तेरी ।।टेर।।
जग मे वहुत भ्रमाया; अव तेरे दर पै आया ।
ले लो अपनी अपनी शरण मे, इन दु खो से घवराया ।।
हो, हो, तेरे पैय्याँ पड़ू यह विनती करू काटो वेडी मेरी ।। पाऊँ०।।१।।
ग्रन्थो मे वहुत यश गाया, महिमा का पार न पाया ।
मेरी आशा हो पूरी शाति मस्तक नाया ।।
हो, हो, मुक्ति नारी लहूँ, तारी भवसे, चहूँ अवना लागे देरी ।।पाऊँ०।।२

## १८६ भजन संख्या ६

[ तर्ज—बहे अखियो से धार' 'हमलोग' ]

खाकर कर्मों की मार, आया तेरे दरबार, सुनो प्रभु सुखकार।
जायें अब कहाँ तुम्हे छोडके ॥ टेर ॥
मैने लाखो कुदेवो को ध्याया।
उन्हें रागी औ द्वेषी पाया ॥
करते माया का भरमार, कई नशा सेवनहार, सुनो प्रभु सुखकार ॥१॥
वो खुद ही दुखी हैं सारे।
फिरते भव भव में मारे मारे ॥
तू है भव दुख हार, सुनी महिमा अपरपार सुनो प्रभु सुखकार ॥ २ ॥
जिसने भी जपी तेरी माला।
कर्म शत्रू को उसने टाला ॥
"शांति" वीर हिये धार, पायेगा तू शिवनार, सुनो प्रभु सुखकार ॥३॥

## १८७ भजन संख्या ७

[ तर्ज—चन्दा की चांदनी मे भूमे भूमे दिल मेरा · 'पूनम' ]

आया आया दर तेरे, आया आया दर तेरे।
वीर प्रभुजी मैं तो आया आया दर तेरे ॥ टेर ॥
भव भव में फिरता आया गतियो में रुलता आया।
लाखो चौरासी योनियाँ भी धरता आया। वीर ॥ १ ॥
कर्मों ने मुझको घेरा, लोभ ने डाला डेरा।
क्रोध मान आदि जीतू, पाऊँ सहारा तेरा ॥ वीर० ॥२॥
लेकर उम्मीद आया, रूप तिहारा भाया।
मुक्ति मिलादो दाता, "शांति" शरण में आया ॥ वीर० ॥३॥

## १८८ भजन संख्या ८

[ तर्ज—एक दो तीन मौसम है रगीन 'आवारा' ]

गा गा गा, वीर प्रभु गुण गा ।
झूठे बन्दन तोड जग के प्रभु गुण गायेजा ।। गा० ।।टेर।।
क्यो तू कुदेवो मे जाता है, माया मे भरमाता है ।
डूबके इसमे देखले तू झूठा जग का नाता है ।। १ ।।
माता पिता भाई नाती, सब मतलब के है साथी ।
प्राण पखेरू उडने पर, काया भी है रह जाती ।। २ ।।
वीर प्रभु के दर आये, वीतराग छवि मन भाये ।
"शांति" लगाये आशा है हम सब शिवनारी पायें ।। ३ ।।

## १८९ भजन संख्या ९

( तर्ज—दिन सुहाने ये मौसम बहार का पूनम' )

गारे गारे गा वीर गुण गान गा ।
नाम सुमिरन करले तू भगवान का ।। टेर ।।
यह आयू तेरी ढलती पल पल ।
क्या तू करता रहेगा यो कल कल ।।
कुछ भरोसा नही तेरी जान का ।। १ ।।
झूठे सारे जगत के ये बन्धन ।
बेडियां हैं नही हैं ये कगन ।
सोचले अब जरा अजाम का ।। २ ।।
यह जवानी यह दौलत दिन चार है ।
जला देगी तुझे ये अगार है ।।
तोड दे आइना अभिमान का ।। ३ ।।

वीर प्रभू की महिमा है न्यारी।
"शान्ति" जायेगा वलि वलिहारी॥
साथी हो जायेगा शिवनारि का॥ ४॥

## १६० भजन संख्या १० कव्वाली

( तर्ज—वसालो अपनी निगाहो में प्यार थोडासा' 'वजार' )

विचारो दिल मे जरा आप कौन थोडासा।
आत्म शक्ति का जलवा देखलो फिर थोडासा॥ टेर॥
राजा राणा छत्रपति हाथिन के असवार।
मरना सबको एक दिन अपनी अपनी वार॥
जान कर चेत करले एक वार थोडासा॥ १॥
दल वल देवी देवता मात पिता परिवार।
मरते वक्त है जीव को कोई न राखनहार॥
देखलो बन्धू जग का झूठा प्यार थोडासा॥ २॥
दाम विना निर्धन दुखी तृष्णा वश धनवान।
कही न सुख संसार में सब जग देख्यो छान॥
कही नहि सच्चा सुख, मिलता है जगमे थोडासा॥३॥
धन कन कचन राज सुख सबहि सुलभ कर जान।
दुर्लभ है ससार में एक जथारथ ज्ञान॥
"शान्ति" करलो तुम उद्यम, एक वार थोडासा॥४॥

## १६१ भजन संख्या ११

[ तर्ज—ओ भोले वालमा, आ...'पूनम' ]

ओ मोरे मनवा, प्रभु के भजनवा, गा. ... ........
ऊमर वीते छिन छिन॥ टेर॥
मात पिता और भाई सभी।

लगे कर्म ठग मेरे मै लुट गया हूँ।
कुदेवो के दल दल मे मै फँस गया हूँ॥
पडा हूँ भवर मे फँसी मेरी नैय्या।
करूँ पार कैसे प्रभू बिन खिवैय्या॥
चले आवोजी, चले आवोजी, चले आवो मुझको है तेरा सहारा।१।

भला कैसे जीतू गा कर्मो के दल से।
सभी दूर होंगे प्रभू तेरे बल से॥
तेरे दर पै आया हूँ तेरी महर हो।
"शान्ति" मिले मुक्ति तेरी नजर हो॥
चले आवोजी, चले आवोजी, बने मांझी तू ही लगाये किनारा॥२॥

## १६६ भजन संख्या १६

[ तर्ज—जबमे बलम घर आये "आवारा" ]

वीर प्रभू दर आये, भव भव भटक भटक आये॥

आठो कर्मो ने हमको फँसाया।
लाख चौरासी योनो फिराया॥
इनसे घबराके आये, भव भव भटक भटक आये॥ १॥

श्रीपाल को तुमने है तारा।
सती सीता का कष्ट उबारा॥
यश गान तेरा गायें, भव भव भटक भटक आये॥ २॥

हम भी तेरी शरणमे है आये।
"शान्ति" चरणो मे मस्तक है नाये॥
आशा मुक्ति नार पाये, भव भव भटक भटक आये॥ ३॥

## १६७ भजन संख्या १७

[ तर्ज—राजा की आयेगी बरात "आह" ]

आया हू तेरे दरबार, नैय्या है मझधार, भँवर से तारोजी ॥ टेर ॥
घोर अथाह सागर है भारी, सूझत नाही तीर ।
डगमग डगमग डोल रहा हू, आन पडी है पीर ॥
आके सभालो पतवार, हो मेरा बेडा पार, भवर से तारोजी ॥ १ ॥
लाखो पापी तारे तूने, जिसका न पाया पार ।
मानतु ग ने ध्यान किया जब छूटा कारागार ॥
अग्नि का कीना तूने नीर, द्रोपदि का चीर, भँवरसे तारोजी ॥ २ ॥
मै भी चाकर हू प्रभु तेरा दया करो भगवान ।
कर्मों के बन्धन टूटे मेरे, "शान्ति" हो तेरे समान ॥
छूटेंगे सारे जग जाल, हो जाऊंगा निहाल, भँवर से तारोजी ॥ ३ ॥

## १६८ भजन संख्या १८

[ तर्ज—मेरा मस्ता कहरवा जाल ]

महावीर प्रभू के गुण गान गावो जी ॥ टेर ॥
सिद्धारथ राजा घर जन्मे छाया हर्ष अपार ।
महा पुण्य शीला त्रिशला के आये गर्भ मझार ॥ १ ॥
उदासीन जग से होकर के धन वैभव ठुकराया ।
तोड जगत के झूठे बन्धन वन मे ध्यान लगाया ॥ २ ॥
देकर सद उपदेश जगत को मुक्ति मार्ग बताया ।
यह ससार असार है प्राणी, क्यो इसमें भरमाया ॥ ३ ॥
जिसने तेरा ध्यान किया उसने ही शिव पद पाया ।
खडा हुआ मुक्तिपाने को "शाति" मस्तक नाया ॥ ४ ॥

## १६६ भजन संख्या १६

# नेमि-राजुल-संवाद

[ तर्ज—भिक्षा देदे मैय्या पिंगला .भरथरी ]

राजुल के प्रीतम नेमजी, राजुल करै है पुकार, प्रीतम नेमजी ।
जाते हो क्यों गिरनार पै, छोड मुझे मझधार, प्रीतम नेमजी ।।टेर।।
क्यो राजुल तू भई बावरी, करतू मन मे विचार, राजुल बावरी ।
झूठो है नातो विश्वमें, कौन त्रिया भरतार, राजुल बावरी ।।टेर।।
क्यो कर त्यागी प्राण पियारे, कौन कसूर हमार ।। प्रीतम० ।।
तडप उठा मन पशुग्रन की सुन, वाणी हा हा कार ।। राजुल० ।१।
तोरण से रथ क्यो कर मोडा, क्यो कर कंकण डार ।। प्रीतम० ।।
ज्ञान ज्योति हिरदय मे जागी, सुन कर मूक पुकार ।। राजुल० ।२।
माता जोवे बाट तुम्हारी, राजमहल के द्वार ।। प्रीतम० ।।
कहदे राजुल कर लीन्हों मैं शिव रमणी मे प्यार ।। राजुल० ।३।
कैसे देखूं जोग तुम्हारा, मैं तडफूं बिन प्यार ।। प्रीतम० ।।
भूल प्यार इस नश्वर तन का, आतम ज्ञान विचार ।। राजुल० ।४।
साथ दियो नव भव तक स्वामी, अब भी नेह सभार ।। प्रीतम० ।।
क्या क्या दुख सुख भोगे सोचो, चहु गति के मझधार ।। राजुल. ।५।
राजपाट बहुतेरो स्वामी, अरु सपति भंडार ।। प्रीतम० ।।
ये धन जीवन चार दिनो के, फिर वो ही अँधियार ।। राजुल० ।६।
करुणा सागर करुणा धारो, मागू हाथ पसार ।। प्रीतम० ।।
विषय वासना ऐसी राजुल, जैसे कनक कटार ।। राजुल० । ७ ।
नाथ अभी बालकपन तुम्हारा, छोडो जोग विचार ।। प्रीतम० ।।
मौत न बालक बूढा देखे, देखे न वार त्योंहार ।। राजुल० ।।
सुन्दर काया, नाजुक ऊमर, तप मे कष्ट अपार ।। प्रीतम० ।।

इस मल मूत्र भरी देही का, क्या करना शृंगार ।। राजुल० ।।
छपन क्रोड यादव वशी ये सैया तव परिवार ।। प्रीतम० ।।
आय अकेला जाय अकेला, कौन कौन की लार ।। राजुल० ।।१०।।
करू कौन कर्तव्य प्रभु मै, कौन मार्ग सुखकार ।। प्रीतम० ।।
राजुल गह् जिनधर्म अमोलक, करे जगत से पार ।।राजुल०।।११।।
बन्धन तोड मोह ममता का, सग चढू गिरनार ।। प्रीतम० ।।
ज्ञान मयी ले रत्न हाथ मे, पश्च वरू शिवनार ।। राजुल० ।।१२।।

## २०० भजन संख्या २०

चरणो मे आया मै तेरे भगवन ।।
जग मे भटक भटक तेरे दर पै आया हूँ ।
कर्मों के सैन्य दल से मैं घबराया हूँ ।।
लख चौरासी योनि मे भ्रम भ्रम आया हूँ ।।
गतियो की पीडायें सह सह के आया हूँ ।।
इनसे बचादो ओ मेरे भगवन ।। १ ।।
तेरी महिमा का कछु पार नही पाया है ।
तेरे गुणगान से कइयो ने परम पद पाया है ।।
नाम सुमिरन से श्रीपाल को तिराया है ।
अजनादि चोर ने भी मुक्तिपद पाया है ।
यश गान तेरा क्या गाऊ भगवन ।। २ ।।
प्रभु तेरे चरणो मे मुझको भी जगह देदेना ।
पाऊ मैं तेरी शरण ऐसी महर कर देना ।
नैय्या मेरी बीच भँवर तू ही प्रभु खे देना ।
"शान्ति" शिवनारि मिले ऐसा मुझे वर देना ।।
भव से छुडादो अय मेरे भगवन ।। ३ ।।

## २०१ बारह चक्रवर्ती

भरत महाराज, सगर, मघवा, सनतकुमार, शान्तिजिन, कुन्थजिन, अरह जिन, सुभूमि, पद्मनाभि, हरिषेण, जयसेन, ब्रह्मदत्त।

## २०२ चक्रवर्ती राजाओं के सात अंग

स्वामी, मन्त्री, जनसमूह-प्रजा, कोट, खजाना, मित्रगण, सेना।

## २०३ चक्रवर्ती के चौदह रत्न।

सेनापति, गृहपति, शिल्पकार, पुरोहित, स्त्री, हस्ती, अश्व ये सजीव रत्न हैं।

## २०४ चक्रवर्ती की नव निधि।

कालनिधि, महाकालनिधि, माणवनिधि, पिंगलनिधि, नैसर्प्य-निधि, पद्मनिधि, पाडुकनिधि, शखनिधि, नानारत्ननिधि।

## २०५ चक्रवर्ती के दश भोग।

रत्ननिधि, सुन्दर, स्त्रिया, नगर, आसन, शय्या, सैन्य, भोजन, पात्र, नाट्यशालायें, वा न।

## २०६ दश प्रकार के कल्पवृक्ष।

वादित्राग, पात्राग, भूषणाग, पानाग, भोजनाग, पुष्पाग, ज्योतिराग, गृहाग, वस्त्राग और दीप्ताग।

## २०७ अठारह दोष।

क्षुधा, तृषा, जन्म, जरा, मरण, रोग, भय, मद, राग, द्वेष, मोह, चिन्ता, रति, निद्रा, विस्मय, विषाद, खेद, स्वेद।

२०८ चार घातिया कर्म।

ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय और अन्तरायकर्म।

२०९ आठ महा प्रातिहार्य।

अशोकवृक्ष पुष्पवृष्टि, देवो कृत दिव्यध्वनि, चमर, छत्र, सिंहासन, भामण्डल, दुन्दुभि बाजा।

२१० चार अनन्त चतुष्टय।

अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तसुख, अनन्तवीर्य।

२११ पांच महाकल्याण।

गर्भकल्याण, जन्मकल्याण, तपकल्याण, ज्ञानकल्याण, मोक्षकल्याण।

—❀ समाप्त ❀—